(१३) भाँग, तम्बाकू, अफीम पोस्त, गाँजा, चरस, सुल्फा आदि नशों से तथा मास मदिरा जूआ आदि सर्व व्यसनों से रहित होना। और व्यसनी व बुरे पुरुषों की संगति से बचना।

(१४) बाह्याडम्बर में रत न हो गुरु अथवा सात्विकी रंग रंजित वस्त्र धारण करना और हर समय ईश्वर को याद करते रहना।

(१५) भ्रमात्मक मीढ़ता में न फँस कर सद्गुरुद्वारा प्राप्त वेदानुकूल सत्य का अनुसरण करना।

(गुरुवाणीसे उद्धृत)

---

फल तरुतें तूटाँ पछै, वधै न विलगै जाय।
गुरुवेमुख नहिं नीपजै, भावै गोविन्द गाय ॥ १ ॥
गुरुधर्म सिखकर किया, गुरुका किया न मान।
जमहरिया गुरुधमको, इसे आरसे जान ॥ २ ॥
हरिया करणी क्या करै, गुरुसे वेमुख थाय।
तोरै तूटी वरत ज्यों, खपडराच को जाय ॥ ३ ॥
(श्रीहरि. वाक्यम्)

तुम सद्गुरु मैं शिष्य हौं, मेरा किया न होय।
सघर देख शरणो लियो, भव डर डारो खोय ॥ ४ ॥
(श्रीराम वाक्यम्)

कै दिन बीतां कह्यो मोर भोपो हुय भाई ।
नहिंतो सान्यो करों गुसांई मना न लाई ॥
तव विकल चित्त सुधि नाँहि तन पीपाड़ भ्रमतो आपन्यो ।
प्रेमदास सतसंगते देवपुरीको दुख टन्यो ॥ २ ॥
नित नेम हजूरी महन्त गुरु, देह लग तिनके संग रह्यो ।
प्रेमदास ता प्रती पूछ सव कह्यो राम भज ।
देवपुरी दृढ़ धार राम मुख रट्यो रात मँझ ॥
भैरव दूरे हूत क्रोध कर वहुत डराये ।
राम टेक विश्वास धार गुरु दरशन आये ॥
गुरु रामदास महाराजकी ले दीक्षा आनन्द भयो ।
नित नेम हजूरी महन्त गुरु देह लग तिनके संग रह्यो ॥ ३ ॥

छन्द मनहर ।

राजगुरु पुरोहित नाम सगरामदास ।
ईडरके मध्यवास साधुसंग भयो है ॥
देवी देव मात त्याग साचो राम इष्ट जान ।
सत्तगुरु रामदास शरण आन लयो है ॥
राजा शिवसिंह कहैं पूज तमें वेचरा की ।
छोड़दई ताको फल अवी पाय गयो है ॥
भ्रात रामसिंह हू की वधू स्यानगत्त हुई ।
साधु शोभाराम पास दुःख सबे कयो है ॥ १ ॥
तवै साधु कह्यो एम मास एक मध्य खेम ।
धरो प्रण प्रीति नेम गुरू साच आनियो ॥
ताहीदिन रामसिंह लियो खण सिध्रह् को ।
जाऊं रामधाम तवै पाऊं एम जानियो ॥
एक दिन भूलचूक वटत प्रसाद साथ ।
लेतही शयन माँझ गैव छड़ी हानियो ॥
वोल कह्यो मूढ तुम किरी चूक गयो अहो ।
ऊठ के किवाड़ देखे जड्यो हाथ जानियो ॥ २ ॥

दोहा ।

मास दिवस आयो जवै, शुद्ध भई ता नार ।
फिर गुरुदर्शन आयके, लह्या दर्श सुखसार ॥ १ ॥
दास सगराम जु भक्तिभल, गुर्जर वधी सवाँय ।
अनता जीव चेतायके, मिले मोक्षके माँय ॥ २ ॥

# वाणी-विषय-सूची।

## (प्रथमपरिच्छेदः)

परमात्मासे यही प्रार्थना है कि कठिन कुटिल कलिकालकी कुचालसे अनाक्रान्त हमारे इस रामस्नेहधर्मको सिंहथल खेडापेके आचार्य अपनी छत्रछायामें प्रथमतः जिसप्रकार सुरक्षित रखते आएहैं उसीप्रकार पुनरपि रखतेहुए सुखी समृद्धिशाली और चिरंजीवी होवें।

इन गुरुधामठिकानोंमें साधुसेवा, शिष्टाचार, सद्धर्मोपदेश, विद्याध्ययन, अतिथिसत्कार, अनाथोंका पालन, रोगियोंको औषधिप्रदान, गरीबोंको सदावर्त, गौरक्षा, पक्षियोंको चूण आदिके प्रबंधकी परंपरासे जैसी मर्यादा चली आरही है और उदारबुद्धिसे जिसका पालन हो रहा है इसी प्रकार प्रभु सदाकाल इसको निभाते रहें।

शान्तिः पुष्टिस्तुष्टिश्चास्तु।

विनीत
राम नारायण वैद्य.

1 करुणासागरमें ५२ कथाएँ और २ दृष्टान्त हैं।

राग केदारो।

## पद ३१

रहिये राम रंग में डूब चंगा राखि तन मन खूब ॥ टेक ॥
सावा पीला लाल सपेता केता रंग लगाया।
जबलग राम रंग नहिं लागा उडताँ वार न लाया ॥ १ ॥
सिरपर सांग पहरि भयो स्वामी छापा तिलक बणाय।
जबलग हरि की भक्ति न जानी संग दुनी के जाय ॥ २ ॥
करि करता पूजै कृत्रिम कूं हेत घणै हितकार।
जबलग प्रेम पियास न हरिका मोह्या मोह विकार ॥ ३ ॥
वेद कथा बहु करत उचारा अनुभव ज्ञान सुणाय।
जबलग आपा खोजत नाहीं भूलो और भुलाय ॥ ४ ॥
बाजा राग छतीसूं सा रे करि तणतण तांत बजाय।
जब अंतर अनुराग न उपज्यो गाय भाँवै मत गाय ॥ ५ ॥
जन हरिराम रची है रंगत करि करि अधिकी ख्याँति।
प्रेम पास दे रंगी पिछोरी लगै न दूजी भाँति ॥ ६ ॥

## पद ३२

रहियै नाम में गलतान नहि तो जाहिंगो निसतान ॥ टेक ॥
मारि द्वंदर मेट दुवध्या धारि अधरा ध्यान।
होइ तन मन माहिं परचा दाखिया गुर ज्ञान ॥ १ ॥
शब्द कुहाडी सूड़ साँसौ सुकृत करि किरसान।
नाम निज कण बहुत नेपै भूख दुःख नसान ॥ २ ॥
मन पवना मिल लियो लाटो सिखर आई साख।
ज्ञान की भरि गुण गाढी लदे बालद लाख ॥ ३ ॥
तत्त ताँडै तणो नायक जाय समदाँ पार।
हरिरामां जब आय बैठा आर भार उतार ॥ ४ ॥

## पद ३३

जिंदरिया जाहिंगी रहता है हरिनाम ॥ टेक ॥
जिंद थकी नहि जाणियो प्राण आपणो पीव।
औथ पड़ै कर पारकै जम लेजासी जीव ॥ १ ॥
बालपणै नहि जाणियो भर जोवनमें काम।
तन तरुणा वृद्धा भयो तोइ न चेतै राम ॥ २ ॥

---

काला। २ एक प्रकार का निकृष्ट लोहा।

१ अज्ञात वश कोई टहनी टूट गई हो तो अपराध क्षमा करें।

## राग रागनियें गाने का समय।

( चार वजे से सूर्योदक तक )

विभास, जोगिया, ललित, कालिंगडा, भैरव।

( सूर्योदय से १० वजे तक )

आसावरी, टोडी, भैरवी, विलावल।

( दिनके ११ से २ वजे तक )

सूहासुघराई, सारंग, भीमपलासी, जिंझोटी।

( दिनके ३ वजे से सूर्यास्त तक )

जयश्री ( जैतश्री ) धनाश्री, पीलू, पूरवी, पूरिया, पहाडी, गौडी।

( सूर्यास्त से लेके रात्रि के १० वजे तक )

कल्याण, ईमनकल्याण, केदारा, हमीर, खम्बायच, पहाड़, नट, छायानट, भोपाली।

( रात्रि के १० वजे से १२ वजे तक )

जैजैवन्ती, कान्हडा, माढ, गिरनारी, देश, सोरठ, विहाग, मारू।

( रात्रि के १२ वजे से ४ वजे तक )

मालकोंस, सोहनी, परज।

नोट—परिचय १३ पृष्ठके लाइन २२ मे ( शाभवी और खुदव ) के स्थानमें संभव और खुदवह पाठ जानना। इस पुस्तकमें समस्त पद ३०० हैं।

# अथ प्रश्नोत्तर ।

## चौपाई ।

निश्चल कहा ब्रह्म गुसाईं । चंचल कहा माया है भाई ॥
जीवन कहा भुजन भलजानो । मृतक कहा अपयशहि बखानो॥१॥
जागै कौन विवेकी होई । सोवै कौन मूढ़मति सोई ॥
बडा कौन जरणा उरपेरो । दाना कौन सत्यगुरु देरो ॥ २ ॥
गहियै कहा वचन गुरुमानो । तजियै कहा विकर्म अजानो ॥
सद्गुरु कौन तत्व के वेता । धन्य कौन ब्रह्म निज हेता ॥ ३ ॥
बुधिवंत कौन जोनिसे टारै । मोक्ष कहा निजज्ञान विचारै ॥
जानै कहा साख्य विधिसारी । साधै कहा मन पवन विचारी ॥ ४ ॥
शुचिहै कौन दमन इंद्र्यानो । पंडित कौन विचारै नीको ॥
कौन विचारै नित्य अनित्य । विषमु कहा गुरु निन्दा चित्त ॥५॥
कृतघ्न कौन प्रीतिही चोरै । नदी कहा तृष्णा बहु बोरै ॥
सार कहा चित शुद्ध विचारै । वचन कहा सत वचन उचारै ॥६॥
अध कौन अति क्रोध अनीता । सूर कौन मनसे बुध जीता ॥
सुनै कहा हरिगुन उपदेश । पीयै कहा प्रेम रस वेश ॥ ७ ॥
जिह्वरस कहा वचन सुध भाखै । दान कहा ज्ञानागुण दाखै ॥
शीतल कहा हिरदै सन्तोष । तप्त कहा आहै अतिदोष ॥८ ॥
सुखी कौन जग वाछा तजै । दुखी कौन भव बन्धन भजै
अथिर कहा धन जोवन जानो । गरवा कौन सन्त सो मानो ॥ ९ ॥
नरक कहा गर्भवासा सोई । बन्धन कहा पराधिन होई ॥
मुक्ति कहा स्वाधीन अदोष । भूषण कहा शील सन्तोष ॥ १० ॥
करियै कहा सत्सगति सोई । सन्त कौन उपकारी होई ॥
मित्र कौन अशुभते टारै । वैरी कौन आलस ठग मारै ॥ ११ ॥
बुरा कौन हरि विमुख विराम । चिन्ता कहा चिन्तवन साम ॥
निंदियै कहा मिथ्या ससार । वंदियै कहा सन्तजन सार ॥१२॥
दुर्लभ कहा प्रीति निरवाय । सुमरियै कहा राम निज राग ॥
विसरियै कहा पर अनगुण सोई । पापमूल कहा लोभहि होई ॥ १३ ॥
दु:खमूल कहा मूर्ख से प्रीति । तीर्थ कहा सत्सगति नीत ॥
शुभहि कहा सबसे मित्राई । धन्य कहा हरिनाम सदाई ॥ १४ ॥
पढियै कहा भगवन्त वाच । सुनियै कहा हरि कथा जु साच ॥
जीतिय कहा लोभ अरु मोह । सोभ कहा हरि भजन अदोह ॥ १५ ॥
डरसो कहा कालको मानो । तपभय कहा विषय सो जानो ॥
वश कहा कीजै मन मतवारो । मीठो कहा जग चाह विचारो ॥ १६ ॥

सद्गुरु विन अजपा नहिं जाणै । रोम रोम रस किसविधि माणै ।
सद्गुरु विना वंक नहिं पीवै । कैसे मिलकर जुगजुग जीवै ॥ १२ ॥
सद्गुरु विना पंच नहिं उलटै । काग वंश कहु किसविधि पलटै ।
सद्गुरु विना अधः नहिं जाणै । ऊर्ध्व कमल कहँ किसविधि माणै॥१३॥
सद्गुरु विना मेरु नहिं छेदै । आकाश कमल कहु किसविधि मेदै ।
सद्गुरु विन अनहद नहिं पावै । त्रिवेणी तट कैसे न्हावै ॥ १४ ॥
सद्गुरु विना लिव्व नहिं लागै । ब्रह्मजोति कहु किसविधि जागै ।
सद्गुरु विन दशमा नहिं जाणै । सहज समाधि किसीविधि माणै॥१५॥

## साखी

सद्गुरु विन सुधि ना लहै, कोटिक करो उपाय ।
रामदास सद्गुरु विना, सब जग जमपुर जाय ॥ १ ॥

## चौपाई ।

कोटि कोटि वहु ज्ञान दिढावै । कोटि कोटि धुन ध्यान लगावै ।
कोटि कोटि वहु देव अराधै । कोटि कोटि किरिया जो साधै ।
तोहि गुरु गोविंद विन मुक्ति न जावै । सतगुरु विना काल सब खावै ॥१॥
कोटि कोटि तीरथ फिर आवै । कोटि कोटि असनान करावै ।
कोटिइक दै पृथ्वी परदखिणा । निज्ञ नाम विन प्रेम न चखणा ॥ २ ॥ तो० ।
कोटि कोटि वहु तुलाविसावै । सोना रूपा दान दिरावै ।
और द्रव्य वहुतेरा देवै । सहस्र नाम निशीदिनलेवै ॥ ३ ॥ तोहि० ।
कोटि कोटि जिग होम करावै । कोटिक ब्राह्मण नोति जिमावै ।
कोटिक गउवाँ दान दिरावै । कोटि कोटि वहु हेत लगावै ॥ ४ ॥ तोहि० ।
धर्म करै कन्या परणावै । दत्त दायजो कोटि दिरावै ।
कोटि कोटि कन्या फल लेवै । सर्व भेप कूँ वहु धन देवै ॥ ५ ॥ तोहि० ।
कोटि कोटि जत सत्त कमावै । कोटिक तपस्या तप्प करावै ।
कोटिक वरत करै वहुतेरा । पोत पहर लूटावत डेरा ॥ ६ ॥ तोहि० ।
कोटि कोटि ऋधि सिद्धि कमावै । कोटि कोटि भंडार भरावै ।
सदावरत वहुतेरा देवै । कानगुरूकूँ निशिदिन सेवै ॥ ७ ॥ तोहि० ।
कोटिक कहत कहत वहु कहणी । कोटिक रहत रहत वहु रहणी ।
रेचक कुंभक जोगजु साजै । ताटक ध्यान धरै मन छाजै ॥ ८ ॥ तोहि० ।
कोटि कोटि उडता वहु गडिता । कोटिक पढ्या होय जो पँडिता ।
कोटिक अगम निगम की सूझै । कोटि कोटि सूरा हुय जूझै ॥ ९ ॥ तोहि० ।
कोटि करै वारै पतसाई । नवाँ खँडामें नोवत वाई ।

॥ ॐ नमः श्रीमदाचार्येभ्यः ॥

# परिचय

**नित्यं शुद्धं निराभासं निराकारं निरंजनम् ॥**
**नित्यबोधचिदानंदं गुरुं ब्रह्म नमाम्यहम् ॥ १ ॥**
**यावदायुस्त्रयो वन्द्या वेदान्तो गुरुरीश्वरः ॥**
**आदौ ज्ञानप्रसिद्ध्यर्थं कृतघ्नत्वापनुत्तये ॥ २ ॥**

श्रीसंप्रदायाचार्य[1] श्रीरामानुजस्वामी की २३ वीं पद्धति में श्रीरामानंदस्वामी हुए। और इनकी ११ वीं पद्धति में कोडमदेसर (बीकानेर) के रामानंदी वैष्णव महंत श्रीचरणदासजी महाराज के शिष्य श्रीजैमलदासजी महाराज हुए। आप सांवतसर ग्राम में विराजमान होकर परंपरानुसार वैष्णवधर्म की मूर्तिपूजनादि सगुणोपासना बाल्यावस्था में ही करने लगे। स० १७६० के चौमासे में दोपहरी के समय श्रीगोपालजी के मंदिर में आप श्रीमद्भगवद्गीता की कथा कर रहे थे। उसीसमय परब्रह्मराम पथिक का रूप धारण कर वहां पधारे। और श्रीजैमलदासजी महाराज को सम्बोधन करके कहा "अरे जैतराम[2]! जल ला"। आपने पथिक की ओर देखा तो अलौकिक दिव्यमूर्ति योगिराज दिखाई दिए। आपने झट अलांबु (तूम्बी) पात्र में जल ला हाजर किया। योगिराजने प्रेमदत्त जल पानकर कहा कि भाई! अगले ग्राम जाने का मनोरथ है रास्ता बतावें।

---

१—सप्रदाय चार हैं:—

१ श्रीसंप्रदाय, २ शिवसप्रदाय, ३ सनकादिकसंप्रदाय, और ४ ब्रह्मसंप्रदाय। जिनके चार ही आचार्य हैं।

१ श्रीरामानुजस्वामी, २ श्रीविष्णुस्वामी, ३ श्रीनिम्बार्कस्वामी, ४ श्रीमध्वाचार्य।

रमा पद्धति रामानुज, विष्णुस्वामी त्रिपुरारि।
निम्बादित्य सनकादिका, माधव गुरुमुख चारि ॥ १ ॥

२—दीक्षाके प्रथम का नाम है।

## वक्तव्य ।

एकसमय पहाड़ की गुफा में विराजे हुए श्रीदयालुदासजी महाराज भजन कर रहेथे । उससमय देवताओंसे जिद्द कर महाराज कों छलनेके लिये एक देवांगना स्वर्गसे उतरी और हाव भाव कटाक्ष से मोहित करने को अनेक यत्न किये परंतु सारे निष्फल हुए । उसने कहा कि मै देवताओं से जिद्द करके आई हूं एकवेर नेत्र भरकर मुझे देखतो लै। पर आप नही माने । तब देवांगनानें कुपित होकर शाप दिया कि आप असह्य नेत्रों की वेदना से पीडित होवो । यों कह पीछी चली गई । और उसीक्षण आप के नेत्रों में व्यथा शुरु होगई । तो इस कदर हुई कि आप उसे सह नहि सके । अनेक उपचार किये गये किसीसे कुछ भी नहिं हुआ और दृष्टिभी नष्ट होगई । तब तो अत्यंत दुःखित होकर जिसके अक्षर अक्षर मै करुणारस भरा है उस "करुणासागरग्रन्थ" की रचना कर भगवत् को सुनाया । तब तो श्रीराममहाराजने ऐसी आप की करुणा सुनी कि उसीक्षण आप के नेत्र खुलगये और नेत्रों की सारी व्यथा मिटगई । वडा भारी परचा हुआ । वह भक्तिप्रधान यही करुणासागर ग्रंथ है जिसका पाठ करनेसे त्रयतापादि अनेक बाधाएँ दूर होजाती है । और आबालवृद्ध राम-स्नेह धर्मावलंबी साधु सद्गृहस्थ जिसका नित्यप्रति पाठ करते हैं । अर्थज्ञान सहित पाठ करनेका शास्त्रों में अधिक माहात्म्य लिखाहै । इस लिये सर्व साधारण के लाभार्थ करुणासागर की तरणी नामक टीका सेवा में सुस-ज्जित कीगई है पाठकवृन्द अवगाहन करै ।

इस के निर्माण में रतलामनिवासी श्रीमान् आत्मारामजी महोदय व रामविलासजी महोदयने पूर्णरीति से सहायता दी है जिसका आभारीहूं ।

विनीत—

चतुर्भुजदास वैद्य.

यों कहकर आप रवाने होगये और जैमल्दासजी महाराज को साथ लेलिये। फिर उनको एकांत में शमी (खेजडी) वृक्षके नीचे ले जाकर कहा "अवधू तुम क्या साधन करते हो?" जैमल्दासजी महाराजने अपना आद्योपांत सारा वृत्तांत कह सुनाया। भगवान् ने कहा, इनके करनेसे तुमको कुछ निश्चय हुआ या नहीं? आपने कहा कि, भगवन्! आपही बतलावें। तब महापुरुष परब्रह्मराम ने शुद्धान्त करण देख ब्रह्म की प्राप्तिके लिये योग-क्रियासहित मूलतारकमन्त्रका उपदेश दिया। पूजनादि सब क्रियाकांड छुडवाकर आप वहीं अंतर्धान होगये। इस बात का जैमल्दासजी महाराज को बडा आश्चर्य हुआ और उनकी चारों ओर बहुत खोज की परंतु कुछ पता नहीं मिला। फिर आप मंदिरमें पधारे तो भी आपको यही चिन्ता थी कि मुझे कहीं भ्रम तो नहीं आगया है? अथवा किसी ने मुझको धोखे से छला है। इस विचारमें उन्हों ने कुछ न खाया न पिया निराहार ही रहे। निद्रा भी नहीं आई। अर्धरात्रि होगई तब विचार आया कि स्वयम् ईश्वर ही ने ऐसा किया है परन्तु मेरा ऐसा भाग्य कहाँ? मैंने ऐसा कौनसा जप तप किया है जिससे ऐसा होता। उसी समय आकाशवाणी हुई "हे बालक! तू मेरी खोज में इतना आतुर क्यों होरहा है? साक्षात् सच्चिदानन्द अविनाशी पूर्णब्रह्म प्रकाशमान महापुरुष मैंने ही दिव्यरूप धरकर उपदेश और दर्शन दिए हैं और सत्य २ कहता हूं, आदि अन्त में तू मेरा ही जन है। संकल्प विकल्प छोड दे। तेरा अन्त-करण शुद्ध होगया है। इसलिये ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति के लिये सगुणउपासना को छोड कर ध्यानावस्थित हो और राम राम रटता हुआ निर्गुण-भक्ति कर"। इस आकाशवाणी को सुनते ही चित्त में शान्ति आगई और भेषपथका सारा झमेला छोडकर योगाभ्यासपूर्वक राम राम रटण करते हुए योगारूढ होगए। और अलौकिक वैराग्योत्पादक निर्गुण पद वाणी का वर्णन किया। दर्शनार्थ यात्रियों की भीड अधिक रहने से आप खिन्न

१—भेषपंथ का संग तज दीया।
होय निरंतर हरिपद लीया।
(श्रीराम परची वि.राम १)

## ( अरुणजी की कथा )

( १ ) जिसपर ईश्वर की कृपा होती है उसका कोई कुछ नहीं विगाड सकता है, जैसे सूर्य भगवान् के सारथी अरुण उसकी माता ने जब कि अरुण का अण्डा कच्चा ही था अज्ञान वश पका समझ कर फोड़ दिया उस समय अरुण उसमें से पाँगले निकले । अरुण का विचार हुवा कि क्या मैं भी इस पगु अवस्थामें कभी पर्वतोंको उल्लंघन कर सकुंगा ? पर ईश्वर की कृपा से वह सूर्य का सारथी हुवा और उसकी मनोकामना सिद्ध होगई और भगवान् ने उसे अक्षयलोक का वास दिया ।

एक समय कश्यपजी ने यज्ञ करने के लिये इद्रादि देवताओं को आज्ञा दी कि, तुम सब मिलकर यज्ञकाष्ठ लाओ तव सब चले, आज्ञा पाकर अगुष्ठ प्रमाण साठ हजार वालखिल्य भी चले । वन में जाकर एक लकडी उठा कूदते फादते पीछे आरहेथे इतनेमेंही अकस्मात् रास्तेमे जलसे भरा हुवा एक गऊका खुर आगया उसमे सबके सब साठहजार ही डूबगए, उधर से इंद्र भी आ पहुचा । वालखिल्यों को तलफते हुए देखकर हंसी की । ओहो इनके लाए हुए काष्ठ से ही यज्ञ पूर्ण होगा । यों कह इद तो चलबना । इधर डूबते हुए वालखिल्यो ने भगवान् से प्रार्थना की तव हरि अवतार धार उस खुर समुद्र से उन्हें बाहर निकाले, तव वालखिल्य इंद्र पर क्रुधित होकर दूसरा इन्द्र बनाने के लिये तपस्या करने लगे और दूसरा इन्द्र बनाही दिया । यह सुन इद्र सहित कश्यपजी वहा आए और कहा इन्द्र पर क्षमा प्रदान करो, आपका बनाया हुवा इन्द्र पक्षियों का राजा होगा । बस वालखिल्य प्रसन्न हो तपस्या के बलसे दो अडे रच कश्यपजी द्वारा पक्षीमाता विनता को दिलवादिये । तव तो इंद्रादि सब प्रसन्न हो वापिस चले आए । कुछ समय बीतने पर अज्ञान वश माताने कच्चा ही अडा फोड डाला तव उसमे से एक पंगला अरुण नाम का बालक निकला और कहने लगा कि माता ! गजब करदिया । अब दूसरे अडे को तो पूरा पकने देना जिससे तुमको सुख होगा ऐसा कह अरुण तो भगवत् कृपासे सूर्य का सारथी बन पंगू था तो भी गिरि आदिकों को उलंघन करता हुवा अत में अक्षय लोक को प्राप्त होता भया । तथा हजार वर्ष बीतने पर दूसरे अडे से पक्षिराज गरुड़जी उत्पन्न हुए जो कि भगवान् के वाहन बने । इति ।

## ( जटायु की कथा )

( २ ) मरणोन्मुख जटायु जिसको भगवान् रामचद्रजी के दर्शन की उत्कट इच्छा थी उसको श्रीभगवान् ने अंतकाल में दर्शन दिया और परम धाम का वासी बनाया ॥ ६ ॥

दोहा ।

गोद शीश धरि पितुसखा, जानि कृपाके धाम ।
झारी धूरि जटायु की, निज जटानसे राम ॥ १ ॥

होकर दुलचासर पधार गए। कुए पर एक हजार प्रेत रहतेथे उनकी गति कर आप धोरे (टीवे) पर निवास करने लगे। यहाँ पर भी भीड़ अधिक होने लगी तब तो आप रोड़े ग्राम में पधार गए। और यहीं संवत् १८१० में पांचभौतिक शरीर को त्यागकर परमधाम पधारे।

भगवद्दर्शनोपदेश से पहले आपके एक रामदासजी नामक शिष्य हुए थे। जो दीक्षा लेते ही अयोध्याजी की तरफ चले गए और आपने जीवन का सारा समय भगवद्भक्ति आदि सगुणोपासना में उधर ही विताया। वृद्धावस्था होने पर आप दुलचासर पधारे उस समय गुरुदेव तो परमधाम पधार ही चुके थे। फिर आपने यहाँ पर एक ठाकुरमंदिर बनवाया और उनकी सेवा पूजा में लवलीन रहने लगे। अकस्मात् एक-दिन मंदिर के बारे में एक राजपूत से बोल चाल होगई तब केवल मंदिर की सेवा के लिए आपने एक शिष्य को वहां छोड कर आप रोड़े को मुख्य गुरुस्थान समझकर वही पधारे। और वहां भगवन्मंदिर बनवाय भगवत् सेवा में समय व्यतीत किया और दो चार नये शिष्य भी होगए। आपके परलोक पधारनेपर रोड़ा दुलचासर में आपकी दो गद्दी हुई जो अभीतक चली आती हैं और उनके गद्दीधर रामानंदी वैरागियों में (रामावत साधुओं में) महंत कहलाते है। गुरुपरंपरा से ये दोनों सिंह-थल के गुरुस्थान हैं और सिंहथल में जब दोनो स्वामीजी महाराजको पधराते हैं तब बधावणा भेट पूजादि क्रम प्राचीन रीतिअनुसार किया जाता है।



# ( श्रीहरिरामदासजीमहाराज )

बीकानेर राज्यातर्गत सिंहथल नामक ग्रामके ब्राह्मण भाग्यचदजी जोशी के घर आपने शुभनक्षत्र में शरीर धारण किया। पिता ने शास्त्रविहित सपूर्ण सस्कार कराकर शुभनाम श्रीहरिरामदासजी महाराज रक्खा। अत्युग्र बुद्धि होने से बाल्यावस्था में ही वेदातादि शास्त्रों में पारंगत होगये और गणित (ज्योतिष) विद्या में प्रथमश्रेणी के पडित गिने जाते थे। पूर्वजन्मोपार्जित पुण्यप्रभाव से छोटी अवस्थामें ही योगागों में योग्यता सपादन करलेने के बाद किसी ब्रह्मनिष्ठगुरुदेवके शरण होने की अभिलाषा प्रगट की तो रामसर ग्राम के उदयरामजी नामक सद्गृहस्थ ने आपको साथ दुल्चासर ग्राम लेजाकर श्रीजैमल्दासजी महाराज के दर्शन करवाये। आपने साष्टागे दडवत प्रणाम पूर्वक विनयै की और

---

१—रामानन्द अनन्तानन्द कर्मचन्द देवाकर।
पूरणमालवि शिष्य दामोदरदास उजागर॥
नारायण मोहनदास दास माधव मैदानी।
ता शिष सुन्दरदास चरणन्यास निज ज्ञानी॥
जिन जैमल प्रगटे नमो हरिरामदास के सत्र सुतन।
रामदास वन्दन करत पदपङ्कज अनुचर यतन॥ १॥

२ साष्टांग दडवत प्रणाम —

दे पुनि पांच प्रदक्षिणा अष्ट अंग परणाम।
स्वामी जैमल्दास के, परसे पद हरिराम॥ १॥

३ विनय —

धन्य २ मम भाग आज अनुराग दरस्सं।
धन्य २ मम भाग मिले वैराग्यपुरस्सं॥
धन्य २ मम भाग प्रेम अरु क्षेम प्रकास।
धन्य २ मम भाग जाग भव मर्म विनास॥
धन्य आज मम जन्म धन्य तातें तुम दर्शन भयो।
जा काज सकल पूछन फिरत सो मनवाञ्छित फल लयो॥ १॥

---

I उर शिरं दृष्टी वचन मन पद कर जानु प्रमान।
अष्ट अंग से होत है नमस्कार सविधान॥ १॥



Sri Hari Ramdasji Maharaj Achariya
(Singhthal).

नम्रता के साथ श्रीजैमलदासजी महाराज के उपदेश से अपनी शंकाओं का निवारण कर संवत् सत्रहसो के सईके में आषाढ कृष्णा त्रयोदशी को दीक्षा धारण की। श्रीगुरुदेव ने प्रसन्न हो आशीर्वाद प्रदान किया। बाद आप आज्ञा मांग सिंहथल पधारे। और नियम किया कि सिंहथल से दुलचासर जो ७ कोश है वहांपर संध्या होते ही श्रीगुरुदेवजी के पास चला जाना और रातभर गुरु सत्संगति कर प्रातः सूर्योदय से पहले ही वापिस आजाना इस प्रकार छः मास बीत गये। श्रीगुरुदेव ने आपको कहा कि तुम अब वहीं पर भजन किया करो पर आप माने नहीं तो दश दश दिन का नियम किया। इस के कुछ दिन बाद फिर गुरुदेव ने एक एक मास से आने की आज्ञा दी तो आपने हट करना अनुचित समझ शिरोधार्य की और उसीपर चलते रहे। शिलोंछवृत्ति से निर्वाह कर भजन करते करते थोड़े ही काल में दशमद्वारसमाधिस्थ पूर्ण योगिराज होगये। और जीवों के परमकल्याणार्थ वेद वेदान्त उप-

---

छप्पय।

१—परा परम को धरम गुरू उर परम गुनायो।
दे करमें परसाद राम निज मंत्र सुनायो॥
नासा निरतहु सुरति आन घर एक हुयातें।
जोग जुगति की बात कही सब परम कृपातें॥
उर भये जयहु मंगल परम, करम भरम सब कप्पिया।
हरिरामदासकूं परमगुरु, यह उपदेश जु अप्पिया॥ १॥
मंत्र सजीवन जास, जो गिरिजाप्रति शिव कह्यो।
श्रीगुरु जैमलदास, (सो) यह उपदेशजु अप्पियो॥ १॥

कुंडलिया।

२—धन्य २ शिषधर्म यह, कहे निगम लछ जेम।
परस्यो मम तुम उरन मध, परा परम जन प्रेम॥
परा परम जन प्रेम, नेम नित क्षेम निवासा।
बहुत बढे परताप मान, सत वचन सुदासा॥
निज हरिजन दिनकर धरनि, गुप्त रहै सो केम।
धन्य २ शिषधर्म यह, कहे निगम लछ जेम॥ १॥

निषद् योगसारगर्भित अनुभववाणी का प्रकाश किया । आपके सैंकडों शिष्य हुए, अनेक परचे हुए, परतु विस्तारभयसे थोडेसे लिखने में आते हैं।

एकबार आप भजन कर रहे थे कि देवताओं की भेजी हुई एक अप्सरा परीक्षा के लिये आई और आपके पास बैठ गई । ध्यानसे आप की आख खुली तो मालूम हुआ कि छलने के लिये माया आई है तो आपने उसके उल्टे हाथकी थाप मारी और पूर्ववत् ध्यानावस्थित होगये ।

एकबार आपके शिष्य विहारीदासजी महाराज से एक विद्वेषी निष्कारण द्वेष करने लगा तो आप अनुचित समझ वहा से एक कोश दूरी पर नापासर ग्राम म पधार गये । वहा पर ठाकुर देवीसिंहजी ने ग्रामसहित आपका बहुत स्वागत किया । पीछे से उस पुरुष के तीन पुत्र एकही दिनमें पचत्व को प्राप्त होगये और अग्नि के प्रकोपसे घर धन सब स्वाहा होगया तब घबराकर विलाप कलाप करने लगा । लोगोंने उसे समझाया कि यह फल महात्माओं से विद्वेष करनेका है । सारे गाव के लोग डरने लगे । तब तो करणीदानजी ने ढोल बजवाकर पाचों वास इकट्ठे किये और उस को साथ लेकर नापासर आये और श्रीहरिरामदासजी महाराज के चरणों में पडकर अपराध क्षमा कराकर वापस पधराये ।

बीकानेर शहर के दो वैश्य जिनका नाम नेतराम और मुरलीदास था उन्हों ने विचार किया कि रातही रातमें चलकर सिंहथल श्रीजी महाराज के दर्शन कर आवें । ऐसी सलाह कर घरवालों से कहदिया कि हम लक्ष्मीनाथ भगवान् के दरबारमें ही आज जागरण करेंगे और सिंहथल का रास्ता लिया। बीकानेर से ९ कोश दूरी होने के कारण अर्धरात्रि को वहाँ पहुचे । श्रीमहाराज ध्यानावस्थित हो चुकेथे और दीपक रोशनी का कुछ भी प्रकाश नहीं था तो उनके लिये यह बहुत दु ख की बात हुई कि

१—पुत्र मुवा अति दुख पऱ्यो छीन भयो धन साज ।
घर छिरणाय्यो दुखयो कहा हम कियो अकाज ॥ १ ॥
( श्रीहरि. परची )

हम विना दर्शन किये पीछे कैसे जाँय । श्रीजी महाराज ने उनकी ऐसी उत्कट इच्छा जान एक ऐसा दिव्य प्रकाश प्रकट किया कि वे आश्चर्य में भरगये और आपके दर्शन किये और स्तुति की। तब श्री-महाराज नें उनसे फरमाया कि यह सब ईश्वर की माया है इसके विषय में किसीसे कुछ मत कहना । इस आज्ञा को शिरोधार्यकर रातकी रात में वे दोनो पीछे बीकानेर आगये ।

सरूपसिंहजी नामक बारट जो दैवयोगसे निर्धन हो गये थे अतः उनके घर बारादि सब गिरवी होगये । जब बहुतही दुःखित होकर आप श्रीजी महाराज के पास आये और अपना सारा वृत्तांत कह सुनाया तब श्रीमहाराज दयार्द्रचित्त हो उनको शिष्य बनाकर लक्ष्मीपात्र बनादिया ।

एकबार सब शिष्यों ने आपके जीवितमहोत्सव (मेला) के लिये संवत् १८३४ चैत्रकृष्णा ७ का निश्चयकर सब को आमंत्रण देदिया। मेले की सारी तय्यारियां होने लगी। अकस्मात् ऐसा हुआ कि आप १५ दिन पहले ही शरीर को छोड परलोक पधार गये। शिष्यों को बहुत दुःख और चिंता हुई। उनकी ऐसी स्थिति देख आप भगवान् से एकमास की आज्ञा लेकर पीछे पधारे तब तो सारे काम बडी धूमधाम से होने लगे। नियत तिथि पर सारा आमंत्रित समाज एकत्रित होगया। और जिनको पानीका ठेका दिया गयाथा वे पर्याप्त पानी नहीं देसके। इसलिये लोगों को पानी विना बड़ा कष्ट होने लगा । शिष्यों ने ये सारी बातें श्रीगुरुदेव से अर्ज की। आपने फरमाया कि ईश्वर सब इच्छाओं को पूर्ण करेगा। और आप अपनी कुटी में ध्यान लगाकर

---

१—गायो गुण गोविंद को, पायो द्रव्य अमाप ।
आयो साच स्वरूप के, सतगुरु दयाल प्रताप ॥ १ ॥
(श्रीहरि. परची)

२—कारज करवा कारणे, शरणायक रिछपाल ।
करवाचा करतार सूं, आये यहा दयाल ॥ २ ॥
(श्रीहरि. परची)

विराजगये। इसके दो घड़ी बादही उत्तर की तरफ से एक छोटी सी बादली उठी और उसका इतना विस्तार हुआ कि उसने वहा बरस कर पानी ही पानी कर दिया। फिर महोत्सव पाच दिन तक बडे समारोह के साथ मनाकर सब लोग अपने अपने स्थान को चले गये। तब कई दिन के बाद आप अपनी प्रतिज्ञा को यादकर सवत् १८३५ मिती चैत्रशुक्ला ७ शुक्रवार को तीन पहर पहिले से ही अन्त्येष्टि क्रिया की सारी सामग्री मगवाली। दर्शनाथ हजारों पुरुष इकट्ठे हुए। उस समय बीठू चारणों ने आपकी बडी सेवा बनाई। तब आपने जीवनदान चारण को बुलवाया और उसे कुछ सनमे कहा। वह जहा अब देवल बने हैं उस स्थानको गया और वहा पर बेरी वृक्ष के पास एक रेत का दूवा जो महोत्सव के पहिले ही से बनाथा वह ज्यों का त्यों मिला। और जैसे ही उसके हाथ लगाया इधर श्रीजी महाराज ने इस पच-भौतिक शरीर को त्याग दिया। आपका विमान जो बनाया गया वह बडा बनगया। लोगों को चिंता हुई इसको बारणे (दरवाजे) में से किस तरह से निकालेंगे। तब पूर्ण विश्वस्त बीदा नामक सुथार ने कहा आपकी गती अपरपार है "कैतो होय बारणो चोडो के बैकुठ होय जावै सोडो" यों कह विमान बाहर पधराया तो झट बाहर आगया। देवलोंके स्थान में पधराकर अगर कपूर घृत खोपरा (गिरी) चदनादि से आपकी अन्त्येष्टि क्रिया की। चिता ठडी होनेपर नारायणदासजी महाराज की प्रार्थनानुसार अबोट एक नारियल एक गादी और पाच सात पटल-दर्शनार्थ मिले। और भी ऐसे आपके अनेक परचे हुए।

**भूत ग्रह दुज पीडा पगुल, अध मूक जड़ दीन।**
**दृष्टि देखता किये सुखारी, पर उपकार प्रवीन॥ १॥**



## ( श्रीरामदासजी महाराज )

जोधपुर राज्य के बीकोकोर नामक ग्राम में राष्ट्रीय शार्दूलजी के घर में सवत् १७८३ फाल्गुण कृष्णा १३ के दिन शुभ मुहूर्त में आप प्रगट हुए। आपके जन्मसमयमें बहुत आनदोत्सव हुआ। बडे होनेपर थोडे काल में विद्या प्राप्त करली और शाक्तिक मतावलम्बी होकर वैराग्य धारण कर जहा तहा विचरने लगे। द्वादश गुरु किये परन्तु चित की शाति कहीं भी नहीं हुई। ऐसे विचरते विचरते बीकानेर पधार गये। वहा एक सद्गृहस्थ के मुखसे श्रीहरिरामदासजी महाराजका रेखता सुना। सुनते ही उस गृहस्थसे सारा पता पूछ आप साथे सिंहथल पधारे। और श्रीहरिरामदासजी महाराज के चरणों में पड विनयं की कि महाराज! मैं

---

१—क्षेत्र भक्त ऋषभसुत नामा सुरधरदेश प्रकट तनु धामा।
अवनीपति इस ऋषि जनो, जनगुण नाम प्रगट दरसानो ॥
उदय अकूर अनवरल वरषा भयो सुकाज भक्तजन हरषा।
सादूलाम लकार सिधता, धन धन पिता पुत्र जनमता ॥
(श्रीराम परची)

२ रैखता —
अगम अगाध में ज्ञान पोथी पढ्या भरम अज्ञान कू दूर डाऱ्या।
नाम निरधार आधार मेरे भया गहर गुम्मान मन मोह माऱ्या ॥
तीन चक्र चूर करि चित्त चौथे गया नाभि अस्थान धुनि धम्मकारा।
सास उस्सास में वास निरभै किया रम रह्या एक आतम्म यारा ॥
सहज में साम सुमरास ऐसे मडे रोम म रोम ररंकार लागे।
दास हरिराम गुरुदेव प्रताप तें हदहू तीत बेहद्द लागे ॥ १ ॥

३ छप्पय —मडे होण के काज लाज छांडी जगकेरी।
इठ पच किया अनक तृषा उर मिटी न मेरी ॥
द्वादश गुरु फिर किया लिया मत मिल्या स जोइ।
मन उद्वग अपार थान सरिया नहिं कोइ ॥
अनुक्रम सिधात कायब अनत आप अप्र भाखे सबै।
अनाथ नाथ अशरण शरण महरवान हूज अबै ॥ १ ॥

दोहा —अरज हमारी एह नित दुस्कर कठिन तराय।
लाखा बातां बात इक, वस्यो रावरे थाय ॥ १ ॥
(श्रीराम परची)

वहुत जगह भटक लिया और द्वादश गुरु भी करचुका परंतु मुझे सच्चा और पूरण ज्ञान किसी से नहीं मिला। अब मुझको सिवाय आपके कहीं पर भी आश्रय नही है अतः कृपाकर इस दास को दीक्षा दीजिये। श्रीजी महाराज ने आपके ओघड रूप को देखकर फरमाया-भाई! रामस्नेही ऐसा रूप नहीं रखते है। यह सुनते ही आपने सेली, सिंगी, टामण, टूणादि सारे आडंबरों को दूर फेंक दिये। तब श्रीगुरुदेव ने आज्ञा दी कि एक वर्ष के अनंतर तुम शिष्य वनाए जावोगे। तब आपने अधीर होकर प्रतिज्ञा के साथ कहा कि, या तो आप अपना शिष्य वनालें, नहीं तो अन्न और जल परित्याग कर शरीर छोडदूंगा। यह सुन एक दूसरे शिष्य को परीक्षा लेने के वास्ते आज्ञा दी कि वास्तव में इनकी दीक्षा लेने की सच्ची इच्छा है या नहीं। परंतु सोने को जितना तपाया जाय उतना ही वह उत्तम होता है इसी तरह आपभी कसोटी पर पूर्ण उतरे। तब तो आपको सच्चे जिज्ञासू समझ संवत् १८०९ वैशाख शुक्ला ११ को प्रातःकाल सिद्धियोग में सन्मुख[1] आसन लगवाकर राममंत्रोपदेश दे शिष्य वना लिये। और राममंत्र का प्रभाव भक्ति ज्ञान योग क्रिया सहित भजन की सारी विधि वताकर सदुपदेश दे रामस्नेहधर्म के संपूर्ण नियम वतलाये। और फरमाया कि इस रामस्नेह[2] संगत में आजसे तुम्हारा

---

१—गुरु धर्म मर्यादारीति अनुसार खैडापाके महन्त आज दिनपर्यंत सिंहथल में सन्मुख ही विराजते हैं।

२—रामदास तोहि नाम सदाई। राम सनेह सगति के मॉई ॥ १ ॥
आन सनेह जाल जग झूटा। जामण मरण काल क्रम कूटा ॥ २ ॥
मोह सनेह जन्म घर धरणा। जाति सनेह चौरासी फिरणा ॥ ३ ॥
काम क्रोध के लोभ सनेही। खान पान अन मनू मिलेही ॥ ४ ॥
देह अवस्था प्रकृति सनेहा। कर्म प्रधान सजोग मिलेहा ॥ ५ ॥
पाच पचीस सनेह सनेहा। पाच कोस मध चितवन देहा ॥ ६ ॥
एता नेह तजैरे भाई। एक प्रीति गुरुचरण सभाई ॥ ७ ॥
रामसनेही जाको नामा। हरि गुरु साधु सगति विश्रामा ॥ ८ ॥
श्रीगुरुदेव कृपा भइ भारी। मान लई सिख परा परारी ॥ ९ ॥
(श्रीराम. परची विश्राम ८)

नाम रामदासजी है। ऐसा सुनते ही आप तो कृतकृत्य होगये। श्रीजी महाराज के फरमाए हुए सारे उपदेशों को शिरपर चढा प्रणाम कर आज्ञा ले विनयकर मारवाड में मह्लाणे ग्राम पधारे। लोगों ने एक पर्णकुटी बनवा दी तो आप वहीं पर श्वासोच्छ्वास भजन करणे लगे। दो मास के अनतर कुछ घट चिन्ह दिखाई दिए और गुरुदर्शन की इच्छा हुई तब तो आप रवाने होकर राममगर गाँव जो गुरुधाम से चार कोश है वहीं से पनही परित्याग कर दडवत प्रणाम करते हुए सिंहथल पधारे और श्रीगुरुदेवजी के चरणारविंदो में पडकर साष्टाग दडवत प्रणाम किया और सब गुरु भाइयों से मिले। गुरुदेव ने सबोधन किया तो आपने और कुछ नहीं कहा। केवल यही कहा कि "परचै नाद हमारे स्वामी"। तब श्रीगुरुदेव ने आज्ञा दी कि अभी तुम भ्रम में हो। दूसरे शिष्यों के साथ तुम्हारी भी परीक्षा ली जायगी। और ली गई। उसमें आप सब से पीछे रहगये। तो आपको इस बात का अत्यत खेद हुआ। श्रीगुरुदेव ने आप की ऐसा स्थिति देख फरमाया कि तुम इस बात का क्या दुःख करते हो? तुम्हारी भक्ति मेरे प्रति सबसे अधिक है। और आगे चलकर तुमही सबसे बढकर होवोगे। ऐसे आशीर्वादात्मक गुरुवाक्य सुनकर आप बडे प्रसन्न हो एक पखवाडा और कुछदिन गुरुचरणों में निवास कर पीछे मह्लाणे ही पधार गये। छ मास के अनतर आप फिर गुरु दर्शनार्थ सिंहथल पधारे तब श्रीगुरुदेवने आपको अपने उत्तम शिष्य

१—वार वार कर जोर के बहु विधि कर्यो प्रणाम।
श्रीगुरु शरण राखियो खाला नाद गुनाम॥ १॥
(श्रीराम परची विश्राम ११)

२—अधिकारीजन विहारीदासा तासु मिले रामजनदासा।
गुरु भाई वृध होत जता, सबसु मिले परसर हेता॥
(श्रीराम परची विश्राम १३)

३—मीर भरका दूर कराए। श्रीगुरु सनमुख दास बैठाए।
अब सनमुख होय भजन कराओ। आतम परच सुरत लगावो।
(श्रीराम परची विश्राम ११)

बताये। और शिष्य बनाने तथा उपदेश[1] देने की आज्ञा दी। आप कई दिन गुरुधाम में निवास कर पीछे ही पधारगए। और भजन करने लगे। नाभीचिन्ह प्रगट होने पर फिर सिंहथल पधारे। अपना बनाया हुवा "ज्ञानविवेक" ग्रंथ श्रीजी महाराज को सुनाया, सुनकर महाराज ने फरमाया कि पुत्र! तुम्हारे घट में ज्ञान प्रगट होगया है।

दोहा।

नाभि लयो विश्राम मन, वंक नाल रस लेत।
रामदास पच्छिम दिशा, शब्द चलण का नेत ॥ १ ॥

चौपाई।

श्रीगुरु आगम यों वरणै। तिरसी जीव तुम्हारे शरणै ॥ १ ॥
रामदास कहै मैं जु अनाथा। आप प्रताप आप मम नाथा ॥ २ ॥
(श्रीराम. परची विश्राम १४)

आज्ञा ले फिर पीछे पधार गए। इस भांति श्रीगुरुदेवजी के दर्शनार्थ आप कई वार पधारे। बहुत से पुरुष आपके शिष्य होने को पहले आए थे पर आपने उनको दीक्षा नहीं दी। फिर श्रीगुरुदेवजी की आज्ञा[2] से दीक्षा देनी आरंभ करदी। आपके ५२ शिष्य हुए। शिष्यों के आग्रह से मालवा, मेवाड आदि देशों में रामत कराते हुए पहिले गुरुदर्शनार्थ सिंहथल पधारे, फिर मारवाड़ बडूग्राम पधारे, वहां कुछ समय विराजे और वहां से आसोप पधार गए। वहीं पर आपके दशवें द्वार की समाधि सिद्ध हुई। और गुरुमहिमा, भक्तमाल, चेतावनी, जमफारगती आदि अनेक ग्रंथ तथा अंगवद्ध अनुभव वाणी की रचना हुई। जिन वाणी के दास, उदास, शांभवी, और खुदव करके चार भेद हैं। इस प्रकार वाणी-रचना के बाद फिर आप सिंहथल पधारे। यहां एक दिन बाहिर की तरफ आप संध्या करा रहे थे इतने में ही तो आपको श्रीकबीर साहब का

---

१—दो उपदेश जिग्यासी आवै। गुरुपद दरस्या गुरुपद पावै।
(श्रीराम. परची विश्राम १३)

२—रामभजन को दो उपदेसा, परा परायण गावत शेसा।
(श्रीराम. परची विश्राम १५)

लौटते हैं। बडे मुश्किल से पींछे लौटवाये । ऐसा भाति श्रीगुरुदेवजी महाराज की पधरावणा कई वार हुई । एकवार आपने श्रीगुरुदेव से अर्ज की कि महाराज! गाव क अदर का स्थान आपके परिवार के लिये छोटा है अन अत्र कोइ बडा स्थान बनवाने की आज्ञा फरमावें। तब आपने ग्रामसे पूर्व की ओर पहाडी की तलहटी म जगह बतलाई कि यहा बनवा लो । तब तो श्रीश्री महाराज की आज्ञा से यहीं पर सवत् १८३४ फाल्गुण कृष्णा ४ के दिन स्थान की नीव डालदी गई। और कई वर्षों में जाकर यह आलिशान स्थान सपूण हुआ। आप के जीवन-काल में जितने परचे हुए हैं वे सब परची में श्रीदयालुदासजी महाराजने सविस्तृत वणन किए हैं । जिनका सक्षिप्त सार जो श्रीअर्जुनदास जी महाराज करके बनाया गया है वह यहा पर उद्धृत किया जाता है।

अथ परची सार।

श्रीहरि गुरु हरिराम चित, रामदास मुख न्याम।
द्यालपुरणपूरण प्रती, अजुन की परणाम ॥ १ ॥

दोहा।

नित अवतारी सत चित, जीवा करण उधार।
भरतखड मुरधर धरा, आन लियो अवतार ॥ १ ॥

छप्पय।

सवत सतरहसो जान वप तैंयास्यो कहिये।
फागण वद त्रयोदशी रामदास जनमइये ॥
चोपत वप पचीस मिले गुरु हरियानदा।
नव को वर्ष प्रसिद्ध गुरु वैराग लहदा ॥
लेर ग्यारस अग्या रमता आप देशमज।
गाव मेलाणे विराजकर सुमरण विध एकत मज ॥ १ ॥
वप तीन इम भये जुगल्मत अडिग सधीरा।
वप दुकाल सु माहि नाजनी अतिशय भीरा ॥
नारपान जदुवश सुनी है गॉवज राकर।
उपज भावना ताह भेट कपियो ले थाकर ॥
कहे साधु हम राखाँ नहीं करो पुण्य दूजा घणा।
रामराय पूरे सवन हम शरणागत स्या तणा ॥ २ ॥

## इंदव छंद ।

मान लई सत वात तिही दिन नित्य रसोई सु आन जिमावै ।
फाल वारोतड़ लोक दुखी तव संत को चित अत्यन्त दुखावै ॥
लेत उदे कण पंच पिये जल पूछ तिनां प्रति सांच वतावै ।
एम भये दिन सात अखंडसु तो पण ध्यान अडिग्ग लगावै ॥ १ ॥
सेवगरूप धरे तव माधव चून गेहूं घृत दाल ले आए ।
साधु हि राम रसोइ करो तुम राम गुरू पति भोग लगाए ॥
आजहुं ते दुख दूरि भयो तुम कहकर आपन धाम सिधाए ।
नार जु खान आए ढलते दिन संतहुते सव दुःख जु गाये ॥ २ ॥

## मनहर छंद ।

कहै नारखान अहो वड़ो दुःख समय मांहि
पुसी गूघरी जु पाय आज हमें आये हैं ।
साधूराम कहे तुम आये परभात इहां
लायके रसोई हमें कह्यो गांव जाये हैं ॥
तवै नारखान भाखै गांव जो विराई हूंत
आए तुमे पास जेज घड़ी नाँहि लाये हैं ।
साधूराम हूंत कह्यो रामदास वोल एम
इने केश वधे पटफटे देख थाये हैं ॥ १ ॥

## दोहा ।

नारखान मन विसम हुय, अद्भुत वात निहार ।
भाग वड़ो मेरो अहो, इसे संत हम द्वार ॥ १ ॥

## कवित्त ।

ताहि समें देशमाँझ दिखणी फौज लेरु आए
राज विरोध राज काज देश पेसवार है ।
गाम जो मेलाणा हूत लोक सवै भाग चले
भाटी आय संत पास स्वाल एम डार है ॥
मात आज्ञा देहु सो तो चलत कवीला साथ
आप हमें चढां पाड़ वहाँ सॅभ्या सार है ।
रामदास कहै तुम मेरी चिंत करो नाहिं
तुम्हें घट सोई राम उनमें निहार है ॥ १ ॥

तबै नारखान कहै आज्ञा आप सोई करू
बोल सैन कह्यो साही जाय जाय कीजिये ।
चले आज्ञा पाय तबी जायके बजार मांही
कही तुम्हें शुद्ध है बकार पहल दीजिये ॥
पीछे हीरा हाथ देख मन में निहार भय
तोहि मोहि जोड कहा गहपति छीजिये ।
तबै सेनापति पाग पहल जु भ्रात भयो
ऐसो रजपूत कहा मिले मोहि रीझिये ॥ २ ॥
आय गाँव कहै तोहि कोन ऐसी मत्त भई
तबै नारखान कहै गुरू परतापही ।
आय सेनापति संग संत को नवाय शीश
धरी भेट कहै ये तो रामरूप आपही ॥
लई नाँहि संत सोई कियो हठ फेर यह
एसेही अचाही ताके दर्श आय पापही ।
नारखान दृढ धार लेऊ दीक्षा आज अहो
लायके प्रसाद कह्यो देवो मन्त्र आपही ॥ ३ ॥
तबै रामदास मान गुरू कह्यो सत्य सोई
आदू रीत जान नारखान दीक्षा दए हैं ।
धन्यो दाम ताके वक्र साधुराम किया जबै
आन राम हेत संत दास आस लए हैं ॥
अब शिषशाखा बहु रमत करत गए
रहे यहू गाँवमाँझ घाल जन्म भए हैं ।
फेर कई मास गाँव आसोप विश्राम ल्यो
करे भाव भक्ति जहा संत आय रए हैं ॥ ४ ॥

इंदव छंद ।

एक दिनाँ संत आये खेडापे हि, मोहित नाम पद्मम मिलानो ।
बोल कहे यह गाँव तुमारो हि, यादि कृपाकर वासहि ठानो ॥
आनि आँपूर उदै जहा विराजत, यप धाईम्र के धाम बखानो ।
शिष्यशाखा बहुते मिलता मति, श्रीगुरु आवत मो गुरु आनो ॥१॥

दोहा ।

हरियानन्द आप यहाँ, उच्छव करे अपार ।
एक समय जा प्रातहि शरद शिष गुण विचार ॥ १ ॥

रामदास कीनी अरज, आशा दीजै मोय।
आप काथ मांच नहीं, करांज अस्थल सोय ॥ २ ॥
गाँव हूत पूर्व दिशा, पँचशत पैंडसु जाय।
शुभ पुल इच्छा जोय के, सतगुरु दई वताय ॥ ३ ॥

## छंद पद्धरी।

शुभ संवत अठारहसो प्रवान। भल वरप तिये चोके निधान ॥
फागन वद चौथज नींव दीध। यह राम चौक कोठार कीध ॥ १ ॥
उतराद दपिन भंडार सोय। चहुं कोट इन्द्र पौलसजु होय ॥
फिर उरधखंड महलॉ झरोख। छवि अद्भुत वरनूं केम गोख ॥ २ ॥
तहां भ्राजमान गुरुदेव आप। शिपहृंत मेट तन त्रिविध ताप ॥
अव राम भजनको वन्यो ठाट। चत वरण न्हाय गुरु चरण घाट ॥३॥
कर रामत मुरधर देश मॉहि। लद उष्टर घोड़ा वहल तॉहि ॥
तंवू कनात सव रीत जोय। द्वेपी तव देखे दुखी होय ॥ ४ ॥
इम भाव अभावी पक्ष दोय। कोउ साध असाधहु कहै सोय ॥
कोउ भुरकी मोहनिमंत्र भाख। कोउ आदि अवीको पंथ आख ॥५॥
इन तीर्थ मंदिर सेव नॉहि। सव शूद्र विप्र सिल एक ठॉहि ॥
इम दुष्ट जाय गुरुराज पास। सव अधिकी ओछी कही तास ॥ ६ ॥
इक आज खेड़ापे पंथ जोय। सो वजै आप महाराज होय ॥
इनको नहिं पूछै कोन जाय। नव विजयसिंह राजा रिसाय ॥ ७ ॥
लिख हुकुम दिवाणीपत्र जोय। चत अश्व चढे भृत चले सोय ॥
उन राम महोलै आय देख। अद्भुत सतसंगति भजन पेख ॥ ८ ॥
मुखसे अति सेवक भाव वात। कित स्वामीजी को दरश पात ॥
सव घाल दीन आगम जनाय। जन सेवादासहि को सुनाय ॥ ९ ॥
सर राम कुंड मरमत्त जान। श्रीरामदास तहां विराजमान ॥
कर दरश वोल नाँहिन कहाय। जो लिख्यो पत्रिका मॉय ताय ॥१०॥

## दोहा।

कौन जाति पुज्यक पधति, यो कैसो उपदेश।
कोप नृपति ऐसो कह्यो, छोडो म्हारो देश ॥ १ ॥
पद्धति जानो रामजी, रामजनॉ उपदेश।
रामजनॉ ऐसो कह्यो, ओ लै थारो देश ॥ २ ॥

(परची)

---

१—दिवानी हुक्म सं. १८४६ फा. सु. ६ को हुआ।

चौपाई।

इतना कहकर चेले ते सारा। राम जनागति अगम अपारा॥
जैसे सग सराय बसेरा। पनग काचली दृष्टि न हेरा॥ १॥
आवनहारा देखत वाता। कहा जानू का करिहै दाता॥
पैदल हुय कर सग चलाये। रामदास जुत शिष्य सरमाये॥ २॥
कोस तीन पैदल सब आए। वहासे बल दास औताए॥
आगेहुता थाट सवाया। दिनदिन निभो चमत्त दरसाया॥ ३॥
देवगढ़में भक्त सवाए। राज रैत सब वदत पाए॥
प्रेत इग्यारे भयो उद्धारह। निराजे एक मास दिन तेरह॥ ४॥
वहासे आगे गाँव करेडे। राम गोपालदास तहाँ तेडे॥
दिन तेवीस निराजे स्वामी। दिन दिन प्रेम भाव निध पामी॥ ५॥
आज्ञा माग चले गुरुदरसन। स्निहथल महत मिले मन परसन॥
माँडेल्यामें आन विराजे। सेवग भाव चरण होय राजे॥ ६॥

दोहा।

मडलावत ठाकुर शुभी, इन्द्रसिंह तेहि नाम।
सारूडे हितभाव कर, परचो पायो ताम॥ १॥
सत छोड चाले जबी, मारवाड दुख थाय।
पितापुत्र भूत वदल सब, खोसा रिलमिल खाय॥ २॥
दखिणी जाल न पाति रहु, ऑण फिरी तिण वेर।
वही ज्ञात सो रल गया, हरि की गति नहिं हेर॥ ३॥
वीकाणे का राजमें, सुख सपति वरताय।
सारूडे में आयकर, मुरधर रहे उमाय॥ ४॥

चौपाई।

मुलक घोस्ते करिहैं निंदा। जैसो भाव फलै कर वदा॥
हिंदू राममहोले माँही। मारे जीव मरजाद हटाँही॥ १॥
ठाकुर मूरति निकसी तामें। परचो भयो देख भय पामे॥
अद्भुत भक्तचरित सुन जाने। हरिमरजाद ताहि को माने॥ २॥

---

१—श्रीगुरुभ्यो परणाम करि, हरियानदप्रताप।
रामदेयमें रामदास राम हमारे द्वार॥ १॥
हाथ छडी गुरुदेवकी कबली गुरु अस्थान।
बैठे ज्यूइ उठचले हरि धनजीवनप्रान॥ २॥
(श्रीराम परची वि २५)

अस्थल मांहि चीज थी सारी । रामदास हरिजन सव डारी ॥
सूंगी जानर लीन्ही सोई । अजरी भोजन जिमि गति होई ॥ ३ ॥
लीजे हरिजन माल तुमारो । नहिं लॉ हरिअरपन है सारो ॥
रामदास ऐसे अनचाही । सुरतसिंह ऐसी सुन पाई ॥ ४ ॥
हे महाराज हाल का मेरो । धिन धिन धनी रामजी तेरो ॥
रामदास कै नहीं सिधाई । जिसी भावना फलै सदाई ॥ ५ ॥
रामदास ऐसे अनचाई । सुरतसिंह मनभाव जु थाई ॥
चातुर्मास की अर्ज करावो । लिखो पत्रिका तुरत बुलावो ॥ ६ ॥
संत भाव वस जानो सारा । करी वीनती आवनहारा ॥
रामदास संग शिष ले सवही । वीकानेर पधारे तवही ॥ ७ ॥
राजा के विश्वास विशेषा । विन वरषा निंदक कर धेषा ॥
स्वतः शिष्य सोधी जन आई । सो सुरतेश सुनी मनभाई ॥ ८ ॥
दिवस तीसरे मेह जु कीयो । सूरसागर सूतॉ भरदीयो ॥
दिन दिन भाव उछाह जु सारा । सतसंगति वहु भीर अपारा ॥ ९ ॥
दिन प्रति राज रसोई आवे । पंच पकवान मिठाई लावै ॥
राजस भोजन कामन काई । रामदास यों कहे समुझाई ॥ १० ॥
मोदी एक बुलायो राजा । रुचै रसोई सो विधि साजा ॥
चातुरमास दिन दिन अधिकाई । राजा परजा भाव वधाई ॥ ११ ॥

दोहा ।

विजयसिंह भृत सवनसों, कही हमें दुख काय ॥
गढ़ छूटो सुत वदलियो, पासवान मरवाय ॥ १ ॥
चंडावल ठाकुर शुभी, कहि हरिसिंह वखान ।
रामदास कूं सीख दी, ता दिनते दुख जान ॥ २ ॥
कह राजा साची कही, क्यों ऐसी वुधि आय ।
होनहार सो नाँ टरै, कहो अव कौन उपाय ॥ ३ ॥
संत पधारे सो विधी, कीजे राज विजेश ।
ता दिन अपने आश्रमहिं, आयाँ सव सुख देश ॥ ४ ॥

छंद पद्धरी ।

लिख पत्र भाव भक्ती समेत, दे भेट पठाये संत हेत ।
सो वॉच पत्रिका संत राज, लखि भाव चलनको कियो साज ॥ १ ॥

---

१—मेह वरषायो वापजी, दुनिया पावै दु.ख ।
रामदास की वीनती, जना ऊपजै सुक्ख ॥ १ ॥
मेह वूठा हरिया हुआ, भाजगया भयकाल ।
रामदास सुख ऊपज्या, जहँ तहँ भया सुकाल ॥ २ ॥

सुरतेश नृपति बहु भाव लाय, दिन सप्त फेर थिरता कराय।
मो भाव सफल कीजै दयाल, धरे अन्न वसन दुपटा दुसाल ॥ २ ॥
सेंजूप रथ उपर लदाय तम्बू कनात पयक साय।
गदराजु बिछायत भट कीन, हडवाई बरतन अति नवीन ॥ ३ ॥
बहुभाति विनय कीनी नरेश, तब सत शिष्य ज्ञानोपदेश।
पुनि पूरब राजजु मिल्यो आय, फिर कीजै कमज्या समक्ष राय ॥ ४ ॥
लख लोक हुक्ममें चले सोय, ज्यू राज करे त्यू रैत जोय।
है देग फतै तिन तेग जीत, गुरु ज्ञान रखै मो चलै नीत ॥ ५ ॥
प्रतिबोध यह जन उधर ताम, विचरत्त भये गुरु राम साम।
पधरावण आये सोइ पास, गुरुधाम चला कह रामदास ॥ ६ ॥
सिंहथल नगर पहुचेसु जाय, गुरु गादी महँता मिले आय।
निजधर्म जान तहा भेट कीन, हरिदेव महन्त सो संग लीन ॥ ७ ॥
हुय गाव गाव मनवारताय, भृत विनयसिंह चापर कराय।
नृपभाव जान तन देश लोय, धन धन्य करत नरनारि सोय ॥ ८ ॥

दोहा।

खेडापै आवत भये, पुरोहितजी कर भाव।
रामसनेही हरप बहु, राम महोले चाव ॥ १ ॥
संवत अठारहसो प्रसिध, वरप उनचासो जान।
काती बद चोथहु दिने, अस्थल विराजे आन ॥ २ ॥
भाटी रणछोडजु सुबुधि, जालम खीची ताय।
जोधाणे जावत भया, सतां सीख सुपाय ॥ ३ ॥
भृत रावापै जायकर, कही अनुक्रम बात।
सत बिराजे सदन में, आनद मे गुनगात ॥ ४ ॥
कहत भूप सुण गोरधन, यह विधि करो विचार।
मेरो पातक दूर व्है, सत सेवा वण सार ॥ ५ ॥

चौपाई।

नृप पठये भृत रामसनाके, आये वस्थल भाव तिनाके।
करी वीनती भूप कही सो, लीजे अपनी वस्तु यहीसो ॥ १ ॥[1]
भेट गाम इक अस्थल लारे, सत वचनसे काज हमारे।
राम जना यह पटा सदाई, चढै ऊतरै नाँहि कदाइ ॥ २ ॥

---

१—और पन किसकामका चन्मी ऊनर जाय।
राम पटा है रामदास, दिन दिन दूणा थाय ॥ १ ॥
(श्रीरामवाक्यम्)

### दोहा ।

भाव माँहि सब जान ज्यो, व्है निश्चै मन थाय ।
गढ़ चढ़ नौबत बाजसी, बार प्रताप सवाय ॥ १ ॥
परगट परचो दीसियो, भाव अभाव कराय ।
आगे अबै नजीक है, भक्तीवस हरि राय ॥ २ ॥
फिर सिख पीथो दास की, पूरन कीनी आस ।
रामत कर रतलाम दिशि, अनत जीव सुख रास ॥ ३ ॥

### छन्द पद्धरी ।

जन चले पंथ निर्भय सदाय, मँझ गाम गाम विश्राम थाय ।
मिल राम सनेही भाव चाव, रतलाम धाम उच्छव बनाव ॥ १ ॥
सिष कनीराम गुरु धर्म काज, तन मन धन अरपे सबै साज ।
नित प्रति रसोई नवी विद्धि, गुरु भोग धरै अक्खूट ऋद्धि ॥ २ ॥
तहाँ अखै राजप्रोहित प्रवीन, उच्छव में उच्छव करसु लीन ।
फिर गाँव सारंगी दासभाव, पधराय संतकर चित्त चाव ॥ ३ ॥
इक गाँव दोतरिये दुष्ट पत्ति, बहु विकट घाट झाड़ीसु अत्ति ।
उन तेड़े संताँ पत्र मेल, हरिजन के हरिका करै खेल ॥ ४ ॥
मनमांहि हुतो खोसण विचार, कर दरश पलट सब कुबुधि टार ।
पड़ चरन मांहि कर गुना माफ, मैं दास तुम्हारो गुरू आप ॥ ५ ॥
जिन भाव रसोई भेट कीन, संग सचिव मेल पहुंचाय दीन ।
हुइ महिमा सबही मुलक माँय, फिर संत शहर रतलाम आय ॥ ६ ॥

### दोहा ।

दिन तेवीश विराजिया, रामदास महाराज ।
सिष पीथल परिवार के, पहुंचावन संग काज ॥ १ ॥
सोंखेड़ आये जना, दुष्टी चित ललचाय ।
सारंगी भाटी प्रसिध, ठीकरियाके माँय ॥ २ ॥
रिल मिल खोसा सामठा, दोबे दबिया आय ।
याँसे बाबा जावसी, लेसां माल छिनाय ॥ ३ ॥
लछमण कहै दयालसों, दुई दिन विराजो और ।
इतने बीखर जावसी, गांव मरजादन तोर ॥ ४ ॥

### छन्द भुजंगी ।

तबै धाल बोले सुणो दास सांची, कहूं बात तोकूं कदे नाहि काची ।
इसैं राम रिच्छा नितूप्रत्ति करही, उन्हें दुष्ट इच्छा दिमां तीन भरही ॥१॥

अपू पाश भरियो अरे नाश पामी, सबै लोक मोजू चढे सिद्ध गामी।
तुमे मच्च चिन्ता करो दास मेरी चिहे शरण लीहौं तिहे लाजमेरी॥२॥
हरी मच्च फेरी खोसा और सूजी रग जेज साधा करो धाड लूजी।
चले रात आधी खोसे गाम जाई, पगो ठोड माँझी धसे गेह माई॥३॥
तहां हाथ नारी फस्यो बीरा जोये, लखे सगनाला मना मोहिरोये।
दफ्यो बड दुखियो नहीं नीर पायो, मरे न्विस तीजे वचन सत गायो॥४॥

दोहा।

रामदास महाराज इम, सयकू कह्यो सुनाय।
चलो अभी जेमन करो, हुई आज्ञा हरि राय॥ १॥

छन्द त्रोटक।

हरि पाय आज्ञा विचरे जबही, सब दास उदास भये तबही।
पहुँचावण हाकम आदि सहू, कह ठाकुर के दिन साथ रहू॥ १॥
महाराज कहे तुम भाव इसो, रख पाल गुरू तव शक किसो।
थिरताय सबै संत पथ लयो, इम आनद मग्न न दुःख भयो॥ २॥
कहै लोक तुमें सिधरान खरे, उन महाजन राजमें दंड भरे।
फिर चोकिय नाम न लेत कहूँ, जहँ जावत जोरत हाथ सहूँ॥ ३॥

दोहा।

मागरोल चीतोड हुय, घाटे उतरे आय।
सेहापै अस्थल महीं, उच्छव करे सजाय॥ १॥
रामदास महाराज का परचा अगम अपार।
सो बुधिसम वरणन कन्या, पञ्च छद अनुसार॥ २॥

कवित्त मूल।

रामदास महाराज का फिर परचा वरणन कन्या।
प्रेमदास शिष व्याधि अन जमदूत जु आये।
करि करुणा गुरु हूत तत्तच्छिन आन बचाये॥
यो पालक है राम तुम्हारो काम न कोई।
गुरु बेमुख भवधाम सोच तुम लेतो सोई॥
मुख फेर हाथ थिर ताय सिर आधि व्याधि दूरे हन्या।
रामदास महाराज का परचा फिर वरणन कन्या॥ १॥
प्रेमदास मतमगते देवपुरी को दुख टन्यो।
वैश्य वरणमें जन्म गुसाँई भेष बनायो।
भैरव जुग बस करे जगतमें परचो थायो॥

१—सं १८१२ पीछे सैहाप पधारे।

## कवित्त ।

विप्र एक याही शहर राज कामदार हुतो ।
देस चूक भारसीमें बेडी घाल डार है ॥
कहत सगराम ताहि सुनो बात मेरी अहो ।
गुरु रामदास तोहि दु खसे निवार है ॥
ताही निशा जाम दोय गयाँ भयो दर्श दिव्य ।
कह्यो ताहि आय अब टर्‍यो ताहि मार है ॥
तीसरी निशाहू फेर भयो दर्श वाही वेर ।
काढ भारसीसें बेडी काढ कीयो पार है ॥ १ ॥

## दोहा ।

यह परचो इहर मही, जानत अजहू लोय ।
राम गुरू अतर नहीं, शिष विश्वास जु होय ॥ १ ॥

## कवित्त ।

रामाराम शिष्य नदी डूबत पुकार सुन ।
धाररूप गहे वाँह कर्‍यो गुरू क्षेम ही ॥
एक समय मारी गाँव डेरो सर पाल शोभे ।
व्याल दौरि आय गोदमाहि कीयो प्रेम ही ॥
जीभ हूत चरण चाट गयो वृक्ष तणी वाट ।
कहे सत इने जीभ ढठी गडे जेमही ॥
कहाँ लग गाऊ परचा रामदास गुरू तणा ।
काल आदि वदे पाँव और कहो केमही ॥ १ ॥
सप एक गाँव जो दैहापा माँझ कहू सोय ।
झास्यो झले नाँहि कोऊ सबी हार थाकेहैं ॥
गुरू रामदास आय कहे साप राम सुनो ।
थानक तुमारे अर्मा आय हम नाखे हैं ॥
सुन्यो व्याल सत मुख नसजु पसार दई ।
झाल डार ताही वेर फेर नहीं झाके हैं ॥
दीन काल ऊंट पर सत पथ आन अर्‍यो ।
रहे घड़ो दूर एम रामदास भाखे हैं ॥ २ ॥

## कुडलिया ।

उष्टर चल्यो न पैंड इक, धणि आयो पचिहार ।
विनय करी सता प्रती, कह्‌ इलको उपचार ॥

कहो इनको उपचार तवै सो छड़ी झलाई।
या तुम देहु लगाय होय आगे जिम जाई॥
(उन) जाय सोई विधि करि तवै, उधर चल टोलै गयो।
रामदास महाराजको अद्भुत परचो सव लयो॥ १॥

छंद मनहर।

शिष्य फेर सेवादास पुत्र सोधनेकी आस।
गुरू रामदासपास मांग आज्ञा चाले हैं॥
विकट पहाड़ झाड़ी अकेलो चलत तहां।
देख सिंह रूँख आय आगे रींछ भाले हैं॥
टेर रामदास हूंत मीचसे वचाय अवी।
करत हुँकार यहां तहां दुःख टाले हैं॥
पायके अंदेश जु शिष्य अर्ज करत भये।
फरमायो राम कहो तवै चुप्प झाले हैं॥ १॥
यहां रूप धार छड़ी हाथ साम तास मारे।
गये भालु सिंह दोऊं दास सुक्ख भयो है॥
गाँव वटपाड़ी माँझ संत विराजमान भए।
आयके दरश लह्यो कह्यो दुःख पयो है॥
अहो अँतर्यामी आप जानत सवै ही वात।
पूछे शिप दूसरा हू तवै भर्म गयो है॥
संत राम एकरूप भिन्न भेद नांहि कवै।
आगे अवै देखि लेहु कछू नांहिं नयो है॥ २॥

॥ इति॥

इसप्रकार आपके अनेक परचे हुए। आप एक अद्वितीय महात्मा थे। सम्वत् १८५५ आषाढ कृष्ण ७ मंगलवारको आप परम धाम पधारे। आपका इस संसारमें प्राकट्य लोगोंके कल्याणार्थ ही हुआ था। आप गुरुधर्मी भी एकही थे। आपके वचन जो श्रीगुरुदेवजीके प्रति कहे गये हैं वे कितने गुरु भक्तिसे सरावोर होरहे हैं। यथा—

"अमर लोक सूं आय सिंहथल माँहि विराजे।
तेज पुंज परकास वजे अनहद के वाजे॥"
"सता समाधि अगम जहाँ आसण सुखमण सहज समादी।
आय रामियो चरणाँ लागो सिख है आद अनादी॥"

"चरणा चाकर रामियो, सतगुरु है महाराज।
चार चक्र चवदे भवन, ताहि परे सतराज॥"
(श्रीगुरुमहिमा)

"मैं अबला हूं रामदास, आघो मत अचेत।
तुम सतगुरु हो शीशपर, हमको करो सचेत॥"
(श्रीभक्तमाल)

"सतगुरु मेरे शिर तपै, मैं चरणांकी रज्ज।
शरणे आयो रामियो, लखचौरासी तज्ज॥"
(जमफारगती)

"सतगुरु दीनदयालु कहीजे, सन्मुख करस्यूं सेवा।
पार अपपर पावे नाहीं, किस विधि लहिये मेवा॥"
(मनरुद्र)

"सतगुरु है हरिरामजी, मेरा प्राण अधार।
चौरासीका जीव था, शरणे लिया सम्हार॥"
(श्रीब्रह्मजिज्ञास)

कहांतक लिखा जाय[1] जबतक आपका पाचभौतिक शरीर इस पृथिवीतलपर विराजमान रहा तबतक तो गुरुधर्मको निभाना ही था, परंतु परमधाम पधारने के उपरात भी आपने विचारा कि मेरा सनातन गुरुशिष्यधर्म मेरेतक ही न रह जाय। जहाँतक मेरा नाम रहे तहाँतक मेरे शिष्य गुरुस्थान सिंहथलको न भूलें। इस लिये परमधाम पधारने के तीन दिन बाद असह्य विरहवेदना से पीडित श्रीदयालुदासजी महाराज की कातरता देख साक्षात् अपना स्वरूप धारण कर दर्शन दिया और मस्तकपर हस्तकमल धर तत्त्वज्ञानोपदेश दे धीरज बधाई। और फरमाया कि मैंने जो सद्गुरु गादी की टेक निभाई है वैसी ही सर्वदा तुम भी निभाते रहना। और अतसमय में जैसी मेरी साँच भावना

१—कह काइ अपधान मन तन नित अति विकलता।
लख्यो न सतगुरु साथ, यो कारज कैसे भयो॥ १॥
पूरणब्रह्म दयाल बाबाजी कीन कृपा।
यो जिव देहु सँभाउ, नहितर यो तन त्यागस्यूं॥ २॥
(श्रीराम परचौ वि० ४१)

फली है उसका भेद[1] आजसे चौथे दिन सिंहथलसे श्रीहरदेवदासजी महाराज पधारकर तुमको जतावेंगे । ऐसा फरमाकर आप अंतर्धान होगये ।

ऐसे गुरुधर्मी सत्पुरुषों को धन्य है और उनको कोटिशः दंडवत् प्रणाम है ।

धन्य है उस धाम को जिसमें आपने वास किया । साक्षात् उस धामके दर्शन करने से मुक्त हो जाय इसमें तो आश्चर्य ही क्या है । अगर स्वप्नमें भी दर्शन हो जाय तो वह प्राणी कृतकृत्य हो जाता है । उस धामका आजतक भी इतना प्रभाव है कि कोई भी प्राणी भूत प्रेत डाकिनी शाकिनी आदिसे पीड़ित हो और वह धाम की शरण में आता है तो उपरोक्त सब दुःखों से मुक्त हो परम पदवी को प्राप्त होता है ।



---

१—श्रीरामदासजी महाराज इस पांचभौतिक शरीर को त्याग कर दिव्य शरीरसे प्रथम सिंहथल श्रीगुरु धामके दर्शनकर फिर वैकुंठ पधारेथे । इस भेदकूं श्रीहरदेव दासजी महाराज जानते थे और आप आजसे चतुर्थदिन खेडापेहूकनेवाले थे इस लिये श्रीरामदासजी महाराज ने फरमाया कि:—

साच भावना फलै सदाई, सो देखी हरिदेव जनाई, चोथै दिवस समझ में वायक,
सिख तुम जानो साच सदाइक, शीश नमावो गुरुस्वस्थाना, मनवचक्रमलग एक विधाना,
आदि संप्रदाभेद विचारो, सतगुरु गादी टेक निभारो ।

( श्रीराम. परची वि० ४१ )

## ( श्रीदयालुदासजी महाराज )

श्रीदयालुदासजी महाराज की अगाध महिमा का वर्णन करना अति कठिन है। आप ब्रह्मवेत्ता अनुभवी बड़े ही सच्चरित्र महात्मा हुए। श्रीपूर्णदासजी महाराज की बनाई हुई जन्मलीला नामक ग्रंथ से अनुभव कर सकते हैं कि आप कैसे प्रभावशाली गुरुभक्त अद्वितीय तेजोमयी दिव्य मूर्ति थे।

इसी जन्मलीला का यहा उल्लेख किया जाता है।

॥ अथ जन्मलीला ॥

हरिरामा रामा नमो, दयाल्याल सुखसाम।
मन वच क्रम करिये सदा, पूर्ण ताहि प्रणाम ॥ १ ॥

दोहा।

वंदन श्री परब्रह्म को, पुनि गुरु को परणाम।
सब संतों सिर नाय हू, खानाजाद गुलाम ॥ १ ॥
रामदास महाराज के, दयाल शिरोमणि शिष्य।
जन्म सुलीला वर्णि हू, निज गुन रूप प्रत्यक्ष ॥ २ ॥
दयारूप धरि प्रगटे, पूरण थे शिरताज।
जीव अनेक उधारणे, प्रगट किये यह साज ॥ ३ ॥

छप्पय।

निर्गुण निज निरकार दृष्टि कहूँ मुष्टि न आवे।
अपरमपार अलेख नेति तिहि निगमसुगावे ॥
जोगधारणा धार ध्यान कर ध्यावत कोई।
दुरलभ दुष्कर कठिन ताहि दरसन नहिं होई ॥
स्वयं ब्रह्म अवतार धर दयाल अवनि प्रगटे प्रत्यक्ष।
ऐसो न कोइ देख्यो अवर देख्यो दीनदयाल इक ॥ १ ॥
अविगत आज्ञाकरी प्रगट मम भक्ती कीजे।
कलीकालविकराल ताहिको शिक्षा दीजे ॥
कामी कुटिल कुजात अधम अधगामी सारा।
दो भक्ती उपदेश राम निज मत हमारा ॥
तव आयसु शिर पर धारिके दयाल रूप अवतार इल।
रामदास पितु पाय धिन सुंदर माता धूप मल ॥ २ ॥

वड्ढ गाँव शुभ वास जहाँ इक सदन कहीजे।
नमो धाल तहां जन्म प्रथम परचो सु लहीजे॥
सुरपति घन वरसाय गढ़ा जहां पड्या अपारा।
सदन निकट ही नांहि दूर धरनी दल गारा॥
चरणामृत गुटकी दई महाप्रसाद गुरुदेव भल।
धाल जन्म उच्छव भयो नर सुर कीरति करत कल॥ ३॥
समत अठारह जान वरप पोडश परवानो।
तामध मिगसर मास शुक्ल एकादशि जानो॥
भृगू वार परसिद्ध रेवती नखत भणीजै।
अमृत पुल सिधिजोग गुरू लगनेश गिणीजे॥
सब सोम ग्रह शुभ ठौरपर धाल लिए अवतार तब।
कहुं सुक्षम स्थूल जिव चर अचर हर्प मान हुय मुदित सब॥४॥
आनँद अगम अपार अनत जहां वाजा वाजे।
अनत उदित अंकूर सकल शुभ मंगल साजे॥
सर तरु नदी निवान वनी परवत घन धारा।
वापी कूप तड़ाग अमी अमृतरस सारा॥
उद्योतकार जीवां सकल संत प्रगट अवतार हरि।
नरदेह धर्‍यां विन हरिहुते संत भये नरदेह धरि॥ ५॥
भरतखंड परसिद्ध द्वीप जांवू सुखकंदन।
देश मुरधरा नमो गाँव खैड़ापो वंदन॥
गांमधणी पति नाम पद्मसिंह प्रोहित राजे।
विजयसिंह नरनाथ वार परताप सदा जे॥
नर नारि सकल धरधाम धिन तहां संत अवतार धर।
आनॅद अपार उच्छव अनत मंगल परम विनोद कर॥ ६॥
ज्यों दशरथ के राम सूर कश्यपके राजे।
परशुराम जमदग्नि कपिल करदमके छाजे॥
कृष्णजन्म वसुदेव व्यासके शुक मुनि त्यागी॥
उद्दालकके प्रगट नासकेत जु वडभागी॥
हंसरूप हंसा धरे भिन्नभेद नहि सार है।
परब्रह्मपूरणकला सागे अंश अवतार है॥ ७॥
उदित वंश मध सूर मिटे अज्ञान अँधारा।
कमलरूप निजदास उलम सिख चकवा सारा॥
विमुख कमोदनि जान इन्द्रि उडगन सव मुरझे।
वाद उलू भ्रम भूत चंद्रमन तामें उरझे॥

शिशुमारचक्र प्राणसु प्रगट काम क्रोध मोह चोर है।
वेद पहरवा सोय रहे सत सूर बड जोर है ॥ ८ ॥
सतजुग सतव्रत सार तप्प त्रेताजुगमाही।
द्वापर ज्ञान विशेष क्रिया कर्म सब वरताही ॥
तीन जुगनमें धर्म प्रगट सारे वरतायो।
कलीकाल विकराल नीति गति माग दुरायो ॥
अवसान कोइ पकरो नहीं कलीराज थाना थपे।
तब थाल सत करुनाअयन नीशान भक्तिनिश्चलरुपे ॥ ९ ॥

दोहा।

ठौर ठार सब ठाम पर, भक्ति प्रगट परभाव।
चक्वे राज नरेश पद, गुरुधम सुमरण चाव ॥ १ ॥

छंद पद्धरी।

नृप भए चक्रवर्ती सुजान। जिन प्रगट कर्यो गुरुधर्म ज्ञान।
उपदेश जीव दे मुक्तिदान। थिर भक्ति राज अविचल निशान ॥ १ ॥
कलि रह्यो नाहि कहु ठाँ प्रवेश। शुभ भाग माग ज्ञानोपदेश।
तर भगे चोर जाराल मार। तपतेज नीति थिर थपे वार ॥ २ ॥
मुग भ्रम भ्राल कोउ जुन्यो नाहिं। परमानँद उपज्यो आप माँहिं।
महाज्ञान घ्यान धीरज अपार। गम अगम वचन आगम उचार ॥ ३ ॥
गुरुधर्म टेक धारण सधीर। गिरिगोम व्योमगगा गँभीर।
सोभायमान गुरुगुरुमाय। सर ग्रथ अथ निरणे वताय ॥ ४ ॥
अरि मित्र सत्रे धिन धिन उचार। कर नाम सत्ता साचे प्रकार।
कहु नैना नहि देखे दयाल। सर नख चरा देखो दास थाल ॥ ५ ॥
जिन घचन थाल तन मन दयार। चयश्रवन हृदय बाहु विशाल।
सोभायमान शिर उतुग भाल। कप्पोल पूर विम्बौष्ठ लाल ॥ ६ ॥
भ्रूवक्र वक नक तीख जान। चिबुक अर कबूप्रमान।
उर यह विशाल नामी गभीर। कटि जघ जानु गुल्फाँ अमीर ॥ ७ ॥
पदकज रज्ञ अलि शिष सुचाय। रज चरन परस मिल मोक्ष माँय।
अनुभव प्रकाश उद्योतकार। अनिरल अनूप नहिं वार पार ॥ ८ ॥
घन धारा पहुमी रह न पार। यों अनुभव वाणी तरव सार।
उबक्यो पयाल गरज्यो समद। फाट्यो अकाश बरप्यो सु छद ॥ ९ ॥
घन ठिनवे क्रोडाँ मेघमाल। गिरि मेरु झर्डी अमृत रसाल।
कूद्यो अकाश हनुमत वीर। उडुयो खगेश कन चक्रधीर ॥ १० ॥
तूटो चक्रांक रूगे महेश। कीनो भ्रम खडन काम देश।
छूटो रघुपतिकर बान पानि। सोख्यो सर मोहा आदि मानि ॥ ११ ॥

कायम कुरबाणी कर आसाणी तुहि तुहि काम कमंदा है।
तूही है रामा तु ही रहीमा जन हरिराम जपंदा है ॥ ३० ॥

पूर्व जन्म के लेख से आदिगुरु मिलगये और उनकी कृपा से अनादि रूप को पाया ( जाना ) जैसा हमने जाना है उसको कैसे वर्णन किया जाय? क्योंकि वह अवर्ण्य है इसलिये मन बतलाने में कुछ संकोच करता है ॥ २९ ॥

यदि उपरोक्त विधि से स्थिर होकर अपने को इस पर कुर्बान करदोगे तभी आसानी से सफलता प्राप्त करोगे। ग्रंथ की समाप्ति में श्रीहरिरामदासजी महाराज ईश्वरके प्रति प्रार्थना करते हैं कि हे भगवन्! आपही राम हो आपही रहीम हो और जो कुछ हो सो आप ही आप हो ॥ ३० ॥

॥ इति श्रीहरिरामदासजी महाराजकृतनिसानी संपूर्णा ॥

---

पद.

भाई नाम समझीने बेसी रहिये आतमा चीन्हीने मनमा मगन थईये। टेक
रामने रहिमान तमे एक कर जानज्यो कृष्ण ने करीम एक कहिये।
विष्णु विसिल्ला में भेद नथि भाई अल्लाह अलख एक लहिये ॥ १ ॥ भाई० ॥
गफूर गोविंद तमे एक कर जाणज्यो मोलाने माधव गुण गहिये।
हरि हक ताला नो भेद तमे जाण्यो हवे चोरासी मार नव सहिये ॥ २ ॥ भाई०।
परवरदिगार प्रभु एक कर जानिये नब्बी नारायण चोंव्यो हइये।
चांवल ने चोखा पण डांगर छे एक एवु समझे तेना थई रहिये ॥ ३ ॥ भाई०।
साहेब नाम पाकछे प्रभु नो बीजो नापाक सव कहिये।
जे जे साधन कीधा तेमा पडे छे सांसो एथी ब्रह्मज्ञान नित न्हइये ॥ ४ ॥ भाई०।

## अथ ग्रंथ नाम परचा प्रारभ[1] ।

सत गुर के सत शब्द तें, उपज्यो मन विश्वास ।
राम नाम छोड़ू नहीं, धरू न दूजा पास ॥ १ ॥
प्रथम राम रसना सुमर, द्वितिये कंठ लगाय ।
तृतिये हिरदै ध्यान धरि, चौथे नाभि मिलाय ॥ २ ॥

### चौपाई ।

अध मध उत्तम त्रय धर ठानू । चौथे अति उत्तम अस्थानू ॥
यह चहुँ बिन देखे आसरमा । रामभक्ति को पावै मरमा ॥ १ ॥
अध सुमरन जू ऐसे कहिये । रसना राम राम कू गहिये ॥
निशिदिन रसना राम उचारा । ज्यों दुर बदीवान पुकारा ॥ २ ॥
ज्यों रसना तन यो तृण वेली । तन तृण संग ततु या मेली ॥
वेली पान फूल फल लागा । रसना राम सुमिरि भज भागा ॥३॥
अध सुमरन रसना से करिया । करतांई मुक्ति पार उतरिया ॥
रसना राम सुमर अध तालू । मध सुमरन की आया नालू ॥४॥
मध सुमरन जू ऐसा भाइ । मुख सुमरन छाल्त रह जाई ॥
गदगद कंठहि कमल विकासा । पाया प्रम भया परकासा ॥ ५ ॥
ज्यों घायल उर साल पीरा । त्यों त्यों व्यापे राम सरीरा ॥
घायल की घायल सो जानै । राम भजै सोई मन मानै ॥ ६ ॥
निश्चय रामनाम लिव लागी । भ्रमना कंठ कमल की भागी ॥
मध सुमरन की ये परतीति । अब उत्तम सुमरन की रीति ॥ ७ ।
उत्तम सुमरन हृदय स्थानू । माँहो माँहि भया धरि ध्यानू ॥
रसना लेत राम का नामा । उर भीतर पाया विश्रामा ॥ ८ ॥
सहजाँ सासा शब्द पिछानी । रसना सहत नाम निशानी ॥
उत्तम सुख सुमरन हिरदामें । यूं नारी पुरुष मन कामें ॥ ९ ॥
उत्तम सुमरन की सुधि आइ । इनि इक ध्यान रहा ठहराई ॥
अध मध उत्तम सुमर सुजाना । अति उत्तम के माँहि मिलाना ॥१०॥
अति उत्तम सुमरन जू एसा । या उपमा बरनू मैं कैसा ॥
अति उत्तम सुमरन परकारा । रोम रोम लागा रंकारा ॥ ११ ॥
अति उत्तम नाभी अस्थानू । मन सकल्प विकल्प न ठानू ॥
अति उत्तम सुमरन सरभंगा । अक्षर एक भया अणभंगा ॥ १२ ॥

---

१ दरवाजा ।

## साखी ।

सुमरन मारग संतका, तातें भरम नसाय ।
हरिरामा हरि वंदगी, करिहौं चित्त लगाय ॥ १ ॥

## छंद प्रयात भुजंगी ।

नाम चेतन्न कूं चेत भाई । नाम तें चित्त चौथे मिलाई ॥ १ ॥
नाम तें केवला होय भजना । नाम तें सहज सुमिरन्न रसना ॥ २ ॥
नाम तें अज्जपा जाप ओऊं । नाम तें सास उस्सास सोऊं ॥ ३ ॥
नाम तें हक्क है एक अल्ला । नाम महमान की आखि गल्ला ॥ ४ ॥
नाम तें चंद सूरा समेला । नाम तें करत मन सुक्ख केला ॥ ५ ॥
नाम तें खोलि कप्पाट गैणूं । नाम तें ध्यान ताटक्क नैणुं ॥ ६ ॥

## साखी ।

नामी परचा नामका, गुरु तें पाया ज्ञान ।
हरिया पूरव एक पल, धऱ्या गगनमें ध्यान ॥ १ ॥

## छंद प्रयात भुजंगी ।

पलटि पूर्व अपुरव्व प्याणा । करि वंकनाली लिये मेरु थाणा ॥ ७ ॥
ध्यान आकास धरि अधर छाजै । सुरति अरु शब्दका एक राजै ॥ ८ ॥
मन बुद्धि चित अरु अहंकारा । पाँच पच्चीस मिल एक यारा ॥ ९ ॥
नाद अनहद्द जहाँ तूर वाजै । विन वादलाँ वीज विन अंबु गाजै ॥ १० ॥
विन गंग जमुना वहै नीर पारा । चलै सुषमणा सीर अमृत्त धारा ॥११॥
झिलमिला होत जहाँ अखंड ज्योती । निर्मला नूर तहाँ ओत पोती ॥१२॥
अगम अप्पार अवगत्त यारा । मिला मुज्झमें मुज्झ पीतम्म प्यारा ॥१३॥
फदल कूँ जीत पति अदल साँई । सुन्य का सहर निरभै वसाँई ॥ १४ ॥

## साखी ।

हंसा सुन सरवर मिल्या, सरवर हंस मिलाय ।
हरिया पैर सर खेलताँ, सहजाँ रहे समाय ॥ १ ॥

## छंद प्रयात भुजंगी ।

सहज तन मन्न करि सहज पूजा । सहज सा देव नहिं और दूजा ॥१५॥
सहज का जोग साझन्न पवना । सहज थिर नाद अरु विंद गगना ॥१६॥
सहज तीर्थ जप तप्प ध्यानू । सहज पट्कर्म सेवा सनानू ॥ १७ ॥
सहज कछ काछ कीर्तन्न काजा । सहज का शब्द सुर वाय वाजा ॥१८॥

---

१ गहन । २ मेघ, जल । ३ परसर, सबके ऊपर का सर ।

सहज में नाच दे नृत्य ताली। सहज आकाश पर भोम माली॥ १९॥
वंदना सहज करि शीस धरिया। सहज हरिनाम बक्सीस करिया॥२०॥
सहज का भेद सोइ भेद भेदे। सहज बिन और दूजा न खेदै॥ २१॥
सहज का भेद सोइ सत जाणै। हद कू जीत बेहद माणे॥ २२॥
सहज आसण किया सहज वासा। सहज में खेल अजीत पासा॥२३॥
सहज का खेलणा खूब भाइ। सहज सम्माधि सहजा मिलाई॥ २४॥

## साखी।

सहजाँ मारग सहज का, सहज किया विश्राम।
हरिया जीव रु सीव का, एक नाम अरु ठाम॥ १॥

## छंद प्रयात भुजंगी।

जीव अरु सीव मिल एक राई। पूरणा ब्रह्म जहाँ सुरत दाई॥ २५॥
आदि अरु अंत ना मध्य कोई। जीव जहाँ शिव मिल एक होई॥ २६॥
जीव अरु सीव का ओधि वासा। ना आभ धरती न होने निरासा॥२७॥
जीव अरु सीव करि एक जाणी। मिले सिंधु सिधाँ जिमि बूंद पाणी॥२८॥
ब्रह्म निरपाय गुण गवं गलिया। जरा नाहिं चप भय कप टलिया॥२९॥
ब्रह्म भवतार भव रहत होई। ब्रह्म अवगत्त आनंद सोई॥ ३०॥
ब्रह्म निर्बंध निवाण निसु। ब्रह्म पी अपी परमा निरत्तु॥ ३१॥
ब्रह्म अनहद्द अनबी नबीसा। ब्रह्म अन्नाथ के नाथ ईसा॥ ३२॥
ब्रह्म विदेह देवन देवा। ब्रह्म निरपाप निरपुण्य लेवा॥ ३३॥
ब्रह्म अडोल भय नाहिं डोलै। ब्रह्म अबोल ता नाम बोलै॥ ३४॥
ब्रह्म अत्तोल नहि मोल माया। ब्रह्म अप्पार किन पार पाया॥ ३५॥
ब्रह्म निरँजन निगुण न्यारा। ब्रह्म परमातमा आतम्म प्यारा॥ ३६॥
ब्रह्म अगाध कोइ साधु जाणी। ओर गुर दीन सिर नाक ताणी॥३७॥

## साखी।

जीव सीव मिल एकठा, रहे निरंतर छाय।
हरिया ब्रह्मानंद में, ना कोइ ओर समाय॥ १॥

## छंद भुजंगी।

न को रस भोगी। न को रहत न्यारा॥
न को आप हरता। न कर्तु व्यवहारा॥ १॥

---

१ नाशरहित। २ शान्त। ३ एलक कातिब नमनेवालोंके इश है। ४ जिसकी उत्पत्ति मातापितासे न हो।

न को विष्णु ब्रह्मा । न कोई नरेशं ॥
न को आदि शक्ती । न कोई महेशं ॥ २ ॥
न को नाद विंदु । न को जीव जिंदा ॥
न को आभ धरती । न कोई गिरिंदा ॥ ३ ॥
न को मोह माया । न को काम क्रोधं ॥
न को वृद्ध तरुणा । न को बाल बोधं ॥ ४ ॥
न को खाणि च्यारे । न को च्यार वाणी ॥
न को चंद सूरा । न को पौन पाणी ॥ ५ ॥
न को मास पक्षं । न को तिथ्थि वारा ॥
न को राति दिवं । न को अंधियारा ॥ ६ ॥
न को सात द्वीपं । न को नव्व खंडा ॥
न को तेज तारा । न को ब्रह्म अंडा ॥ ७ ॥
न को सिंधु सरिता । न को ढारं भारूं ॥
न को तीन लोका । न को जुग्ग च्यारूं ॥ ८ ॥
न को ऋद्धि सिद्धं । न को मान धाता ॥
न को आय जावै । न को नेह नाता ॥ ९ ॥
न को नारि पुरुषा । न को जाति पाँती ॥
न को ऊंच नीचा । न को छोति भ्राँती ॥ १० ॥
न को लोक लज्जा । न को कुटुंब धर्मा ॥
न को पित्त मातं । न को भर्म कर्मा ॥ ११ ॥
न को थान मानं । न को पान पाती ॥
न को देव दोसं । न को जग्ग जाँती ॥ १२ ॥
न को शुद्धि किरिया । न को वेद पाठं ॥
न को मुख वाणी । न को मौनं काठं ॥ १३ ॥
न को तन्न त्यागी । न को गृह चारा ॥
न को नव्व नाथूं । न को पंथ बारा ॥ १४ ॥
न को जोग जुगता । न को जत्तजोखा ॥
न को सांत सुरखं । न को दृश्श दोखा ॥ १५ ॥

---

१ सुमेरु आदि । २ अठारह भार वनस्पति । ३ एक चक्रवर्ती राजा । ४ जात देनेवाला । ५ काष्ठवत् मौन न बोले न चेष्टा करै । ६ नवनाथ=आदिनाथ, परमानन्दनाथ, प्रकाशानन्दनाथ, काकुलेश्वरानन्दनाथ, कोलेश्वरानन्दनाथ, भुगानन्दनाथ, सहजानन्दनाथ, गगनानन्दनाथ, विमलानन्दनाथ । ७ नाथोंके तथा वाममार्गमें १२ पन्थ हैं. बारहवाट अठारह पेडा । ८ जतजोखा=इद्रियदमनका हिसाब=नववाड यथा—

न को मन्न वाचा। न को खाल शान्दी॥
न को हद्द माही। न को वेह हद्दी॥ १६॥
न को राग दोप। न को वध मोपा॥
न को घाटि वाध। न को आध ओपा॥ १७॥
न को राज तेज। न को देश पत्ती॥
न को महल छाना। न को रूप रत्ती॥ १८॥
न को खवास दासी। न को आसपास॥
न को साथ सगी। न को साल वास॥ १९॥
न को राग वाग। न को पट्ट भाषा॥
न को हाले मारी। न को लक्ग पाषा॥ २०॥
न को सूर सत्ती। न रो राग वारा॥
न को आगि लागे। न को जूझ मारा॥ २१॥
न को शौगन सोइ। न को दूज दाखे॥
न को जाति जूइ। न को पक्स राखे॥ २२॥

---

तियथन्वास प्रेमरुचि निरखन द परिच्छ भाखन मधु वैन
पूर्वभोग केलिरस चिंतन गुदअ ज्हार लेत चित चैन।
करि शुचि तन शृगार बनावत तिय परपक म यमुखसन
मन्मथरथा उदर भरि भोजन ये नववाड़ ज्ञानमत जैन॥ १॥

अथवा यतिजोका दशनामका हिसाब नहीं है। दशनाम=तीर्थ आश्रम वन अरण्य गिरि पर्वत सागर सरस्वती भारती पुरी ये दशनाम शकराचार्य स्वामीके चार प्रधान शिष्योंसे चले है जिन चारोंके नाम=पद्मपादाचार्य हस्तामलकाचार्य मण्डनाचार्य तोटकाचार्य।

स्वामी पद्मपादके २ शिष्य तीर्थ आश्रम।
हस्तामलकके २ शिष्य वन अरण्य।
मण्डनके ३ शिष्य गिरि पर्वत सागर।
तोटकके ३ शिष्य सरस्वती भारती पुरी।

स्वामी शकराचार्य के स्थापन किये हुए चार मठोंमें इन दस प्रशिष्योंकी शिष्य-परंपरा चली जाती है।

मठ ४—शृगेरीमठ शारदामठ गोवर्द्धनमठ जोशीमठ पर्याय (बद्रिकाश्रम करवीर पीठ द्वारकापीठ शारदापीठ)

| | | | |
|---|---|---|---|
| पुरी | तीर्थ | वन | गिरि |
| भारती | आश्रम | अरण्य | पर्वत |
| सरस्वती | | | सागर |

५ प्रथमसुख निरोगी काया शान्ति। १ कायिक वाचिक मानसशान्ति।

१ संपूर्ण। २ संस्कृत प्राकृत शौरसेनी मागधी पाचैनी अपभ्रंश। ३ परिस्थिति। ४ मालदार अर्थात् मालकी हालत। ५ युद्ध। ६ गना भाग। ७ सम्बन्ध, बही। ८ जुदी।

न को ध्वज नेजा । न को तूरवाजै ॥
न को मेघ वरषा । न को वीज गाजै ॥ २३ ॥
न को दैत्य देवा । न को दसावतारा ॥
न को खेल जूवा । न को जीत हारा ॥ २४ ॥
न को भक्ति नवधा । न को पट्ट वरनूं ॥
न को कान्ह गोपी । न को कीरतनूं ॥ २५ ॥
न को मूर्ति सेवा । न को देव द्वारा ॥
न को भोग चाढ़ै । न को खाण हारा ॥ २६ ॥
न को तीर्थ व्रत्त । न को असनाना ॥
न को होम जापू । न को तप्प दाना ॥ २७ ॥
न को पिंड पोहरा । न को चोर लागै ॥
न को रैण सूता । न को दिन जागै ॥ २८ ॥
न को च्यार वेदं । न को है पुराना ॥
न को है कतेबा । न को है कुराना ॥ २९ ॥
न को अवल हिंदु । न को कोलं मुल्ला ॥
न को दाय पालं । न को मेंह रसुल्ला ॥ ३० ॥
न को राह पीरां । न को तेग मरदां ॥
न को हक्क मूवां । न को हक्क करदां ॥ ३१ ॥
न को सुनत काजी । न को वंग न्वाजा ॥
न को ईद रोजा । मक्का नाहिं ख्वाजा ॥ ३२ ॥
न को राव रंकू । न को सुल्तताना ॥
न को खाक पाकं । न को मस्सताना ॥ ३३ ॥
न को भूत प्रेतं । न को जक्षजूणा ॥
न को काल जालं । न को तत्त तूणा ॥ ३४ ॥
न को स्वप्न जागै । न को सुक्ख पत्ती ॥
न को पद्द तुरिया । न को मोक्ष मुक्ती ॥ ३५ ॥

## साखी ।

ज्यों देख्या त्यों मैं कह्या काणं न राखी काय ।
हरिया परचा नाम का तन मन भीतर पाय ॥ १ ॥

---

१ निशान । २ तुरी, नगारा । ३ जोगी जगमं सेवड़ा सन्यासी दरवेष । छट्यें दर्शन विप्रैंका जामे मीन न मेष ॥ १ ॥ ४ म्लेच्छजाति । ५ मुहम्मद । ६ रसूल=पैगवर । ७ छुरी । ८ बादशाह, सम्राट् । ९ मर्यादा ।

दारंकर्म पावक वसै यू आतम घट माहिं।
हरिया पयमे घृत्त है विन मथियाँ कछु नाहिं॥ २॥

इति नाम परचा।

## अथ पदवत्तीसी।

### चरण।

एक शब्द में कहि समझाऊँ, सुनिहो सव ससारा।
रामनाम सो सारशब्द है, और कथन है छारा॥ १॥
आपा भेद विना सोइ सुरता, कहै सुणै सो झूठा।
जबलग अनुभव तत्व न दरसै, मरि मरि आवै पूठा॥ २॥
मनको उलटि गहै जो गाढा, पकडे पाँचू थाना।
तीन गुणा की माया त्यागै, पद पावै निरवाना॥ ३॥
माया मोह विषय ससारा, दुस्तर मारग दूरा।
कायर ताहि बीचम गडिया, टाकि परे सो सूरा॥ ४॥
सूर महातम सझि सग्रामा, स्वामि काम इक धारा।
राग त्यागि दोऊँ दल झाडे, मोहै खल दल मारा॥ ५॥
जोग जग जपतप अज्ञाना, ये सब आशा वधी।
पूरण ब्रह्म सकल से न्यारा, दुनी न जानै अधी॥ ६॥
निगुण पद का भेद नियारा, कह्या सुण्या नहिं पावै।
आपा उलटि आपमे देखै, जब ते मन पतियावै॥ ७॥
भाव हीण करि पृथिवी होसी, पूजा दामिक चाडा।
नानाविधि का मारग होसी, रामनाम वटवाडा॥ ८॥
मै नहिं कहत कहत परवाना, सुनिहो सवै सयाना।
म तैं रागद्वेष जग वधे, ये कलि के अहनाना॥ ९॥
दुनियाँ दुष्ट वुद्धिना होसी, मनमुख ज्ञान समथा।
घता की कता करि जानै, अर्था करै अनर्था॥ १०॥
वक्ता वेद यकै वहुतेरा, महजाँ सुद्धि न आवै।
नाटक चेटक करिकरि ऊला, पैला पार न पावै॥ ११॥
वावू पलटि नाम धरि वावा, वहुरँग भसी लाया।
देहदशा करि भया दिगवर, मन वैराग्य न पाया॥ १२॥
वाहिर प्रेम रामका वाना भीतर भरा भँगारू।
या तनको कारी नहि लागै, मनवा भरा विकारू॥ १३॥

काष्ठ। २ विषय।

शुन्य सुभर में बालक आया, त्वचा हाड नहिं माँस।
जाति पाँति बरण नहिं वाके नाम ज धरिये काँस॥ ३०॥
अगम निगम बिच खेल हमारा, जहँ एको निरवासा।
रूप रेख नख शिख नहिं जाके, देह न गेह न सासा॥ ३१॥
जैमलदास गुरू परतापे, तोड्या भ्रम किवारू।
जन हरिराम कहत हैं सन्तो, पदबत्तीस विचारू॥ ३२॥

साखी।

पदबत्तीस विचारिके, उपज्यो आतम ज्ञान।
आपा ले उन्मन रहै, लहै परम निज ध्यान॥ १॥

इति।

## अथ प्रश्नोत्तरी।

चौपाई।

प्रश्न।

कहो कौन घर प्रेम निवासा। कहो कौन घर ध्यान प्रकासा॥
कहो कौन घर मन मिल पवना। कहो कोन घर सहज सुमरना॥ १॥
कहो कौन घर भ्रमरा भरि है। कहो कोन घर नीझर झरि है॥
कहो कौन घर अनहद तूरा। कहो कौन घर परसत नूरा॥ २॥
कहो कौन घर उन्मनि लाइ। कहो कोन घर सुरति समाई॥
कहो कोन घर पीव मिलावे। कहो कौन घर आय न जावे॥ ३॥

उत्तर।

कंठ कमल घर प्रेम निवासा। हृदय कमल घर ध्यान प्रकासा॥
नाभि कमल घर मन मिल पवना। रोम रोम घर सहज सुमरना॥४॥
बंक नाल घर भ्रमरा भरि है। अध ऊर्ध्व घर नीझर झरि है॥
सून्य शिखर घर अनहद तूरा। दशम द्वार घर परसत नूरा॥ ५॥
त्रिकुटी घर उन्मनि लाई। सुरत निरत घर माँहिं समाई॥
तिरवेणी घर पीव मिलावे। शिवसत्ता घर आय न जावे॥ ६॥
जन हरिराम जहाँ घर पाया। जन्म मरण सन्देह मिटाया॥
निज गुरुगम देखे नर दूरा। ब्रह्म बताया आप हजूरा॥ ७॥

साखी।

गुप्त हमारी जो करै, सोई हमारा यार।
हरिरामा दूजी दुनी, जाकों ऊभ जुहार॥ ८॥

इति।

## अथ रेखता ।

(१)

जिंदरी भीतरे अजब जोगी वसै । जुक्ति बिन जाणिया नाहिं जाई ।
प्रथम गुरुदेवकी आय सस्तूति करि । मन्त्र अरु तन्त्रकूं देत भाई ॥
रस्सना राम कूं सुमरि नहिं ढीलकरि । एक बिन दूसरी आस नाहीं ।
पाट हिरदा खुले कमल नाभी फुले । बोलता पुरुष कूं देख माहीं ॥
आप गुरु देवका दस्तं राखे नहीं । और कूं ज्ञान उपदेश देवै ।
आठही पहर हरिनाम जो उच्चरै । साच नहिं जानि गुरुविमुख सेवै ॥
आवता एक अरु एक ही जात है । अंध अज्ञान बहु करत मोहा ।
दास हरिराम निज भेद पायाँ बिना । हाथ कंचन गह्या होत लोहा ॥

(२)

प्रथम गुरु ज्ञान अरदास तन बंदगी । शील संतोष लघु दीन यारा ।
राग अरु द्वेष तिहुं ताप मनतें तजै । झूठ अरु कपटसूं रहत न्यारा ॥
एक अभ्यास दिल आस नहिं दूसरी । ब्रह्मका ध्यान मन सुरत सेती ।
जोग जिग दान तप नेम व्रत तीरथा । तुल्य तिहुँ लोक नहि नाम जेती ॥
भर्म कूं भांजि कछु कर्म कूं काटिकरि । साहि शमशेर सत शब्द सूरा ।
दास हरिराम कहै दिल दीवानमें । राज सोइ करत है संत पूरा ॥

(३)

आपकूं खोज पर ज्ञान की खबर करि । अलख आराध मन साधि प्यारा ।
जीव अरु जिंदकी झूठ यारी तजो । भेप भगवान करि देख न्यारा ॥
अणक्षरी वेद कूं निरख निरतायले । अगम अरु निगमका भेद बाचै ।
तन मन वचन तें दोप निर्दोप रहि । साम सूं सरपरु संत साचै ॥
साँझ सब्बेर क्या करत नर बावरे । वेग भजि वेग अब दाव आई ।
दास हरिराम तन खाक़ मिल जाहिंगे । चूक मत जानि जग चतुराई ॥

(४)

भरम अज्ञान की भींत कूं ढाहि के । ज्ञान चोगान में खेल सूरा ।
कूड़ अरु कपट की झपट कूँ छाँडिदे । त्रिगँढ सिर बाय अनहद तूरा ॥
पांच पच्चीस [6]गनीमकूं साझिले । मन्न कूं जीत महरँम्म होई ।
आदि जुग्गादि ले नाम निरभै भया । भरै सब संत वा साख सोई ॥

---

१ हाथ । २ तलवार । ३ सन्मुख । ४ हृदय, कंठ, भ्रूमध्य । ५ बजाना ।
६ दुश्मन । ७ महरम=भेदी ।

ब्रह्म कू भेद कछु कर्म कूँ छेद करि। वेद कत्तेव से निरख न्यारा।
दास हरिराम कहै उलटि आपा चिये। परख लै परम दीदार प्यारा॥

(५)

मन की मूँछ पहलूण गाढ़ी गहो। तत्त का तीर करि हाथ साहो।
ज्ञान कवाण कर ध्यान धोरा धरो। आन अज्ञान का द्रिग्ग ढाहो॥
अरसै का अश्व पर नृप्प नीका चढ़ो। नाम नीसाण सिर डक लागो।
एक असवार अरु पच प्यादा पुठै। लारि लस्कार हरि वेग ध्यावो॥
तन की नालि करि चित्त दारू भरो। सुरति की जामकी शब्द गोला।
भूमिया भरम कूँ मारि मुजरा करो। पाच परधान कू पालि पोला॥
सत्त का सेल करि खाग क्षम्मा तणी। दोय दल मोडि गढ़ तीन तोड़ो।
दास हरिराम सब राज एकै भया। साम सम्मूह मिल हाथ जोड़ो॥

(६)

तम का तखत पर मन राजा भया। मान गुमान के महल माहीं।
पाँच परधान पचीस चीरांगरी। करत है काम किल्लोल वाहीं॥
जाणिये जाणि जग माहिं जन सूरमा। दोय दल बीच में रोल घालै।
निरति असवार अरु सुरति घोड़ा लिया। काम अरु क्रोध कूँ दबँटि पालै॥
ज्ञानकी गुरज ले पाणि आयाधसे। तत्त तरवार करि हाथ साहै।
पाच परधान मन मारि राजान कूं। मान गुम्मान का महल ढाहै॥
नाम नृप कोट सिर चाढि तावै किया। नक्ख अरु सिक्ख बिच एक राई।
दास हरिराम सब राज अविचल भया। दशम द्वार नौबत्त घाई॥

(७)

समझि रे समझि मन मूढ़ मेरा कह्या। कुटुंब परिवार कहु कौन केरा।
सकल ससार सराय की सोवती। एक पल माहिं हुय कूच डेरा॥
एक मन चित्त नित नाम निरभै भजो। तुल्हि सिरकाल नहिं करन जोरा।
वेद कत्तेव सब जानि काची कथा। देखि भूलै मतै भ्रम भोरा॥
तप्प तीर्थ ब्रत साहि एकादशी। सातही द्वीप नव खड डोलै।
जोग जिग जाप षट्कर्म खाली रहा। आपकू उलटि आपा न खोलै॥
आदि अरु अंत सतशब्द कू ध्यायले। पायले दशम द्वार सोई।
दास हरिराम तहाँ मुक्ति ससा नहीं। जीव अरु सीव मिल एक होई॥

(८)

खबर करि गबर गाफिल तुमसे कहूँ। बहुरि नहिं पाय नरदेह धारी।
एक इक्तार सिर धारि दूना नहीं। मानि मेरा कह्या पुरुष नारी॥

१ प्रत्यचा। २ निगा। ३ अरसनाम है महल का जहाँ राजा बैठे। ४ बत्ती। ५ ग्रामदेवता वा भूमि का असल मालिक। ६ मशालचन। ७ दाट।

लोभ लालच्य मद मोह लागा रहै। आपदा पासि पडपंच ठाणे।
आन उप्पाधि बहु ताप हिरदै उठै। राग अरु द्वेष मनमान ताणे॥
काम अरु क्रोध भय जोध जोरावरी। जहर अरु कहर जग माहिं जाडा।
काल कव्वाण कसी सिर ऊपरै। मारसी जोय नहिं कोय आडा॥
मात अरु तात सुत भ्रात भ्रत भामिनी। कुटुंब परिवार की प्रीति झूठी।
दास हरिराम कहै खेल बीतां पछै। मेल सौद ऊठिग्यो झाड़ि मूठी॥

(९)

सत्तगुरु देव की गम्म कैसे लहै। कान गुरु फूंकिया मान लीया।
भाव निज भक्तिकी गम्म कैसे लहै। सेव कृत्रिम्म कुल काज कीया॥
साधु सतसंग की गम्म कैसे लहै। जगत जंजालमें फिरत फूला।
ज्ञान विज्ञान की गम्म कैसे लहै। आन अज्ञानमें जात भूला॥
अजपा जाप की गम्म कैसे लहै। जुगति से जाप नहिं करत जाणी।
आतमा देवकी गम्म कैसे लहै। वेद कत्तेव की देखै पुराणी॥
रोम ररंकार की गम्म कैसे लहै। शब्दके संग ममकार होई।
दास निर आस की गम्म कैसे लहै। आस दुनियानकी करत सोई॥
नाम निर्गुण्ण की गम्म कैसे लहै। ताप तिर्गुण्ण के पंथ पुँलिया।
उन्मनी ध्यान की गम्म कैसे लहै। नाम कूं लेत है कान सुणिया॥
सुरति अरु निरत की गम्म कैसे लहै। विषय मन वासना रहत माहीं।
अधः अरु ऊर्ध्व की गम्म कैसे लहै। कंठ रसना हृदै ध्यान नाहीं॥
पिंड ब्रह्मंड की गम्म कैसे लहै। खंड फिर मंडका देख देखै।
नाम निर्वाण की गम्म कैसे लहै। वाद बकवाद के राग घेखै॥
वात विदेह की गम्म कैसे लहै। हद्द में रातदिन रहत राता।
ब्रह्म आनंद की गम्म कैसे लहै। मोह माया तणे मद्द माता॥
जाण विज्जाण की गम्म कैसे लहै। शुद्ध बुधि आपणी सार चूका।
दास हरिराम सिर भार कैसे मिटै। भर्म अरु कर्म के ढ़िग्ग ढूका॥

(१०)

गुरु परचै विना ज्ञान कैसे गहै। नाम परचै विना ठाम नाहीं।
जीव परचै विना पीव कैसे मिलै। आप परचै विना क्यूं न काहीं॥
मन परचै विना ध्यान कैसे धरै। त्याग परचै विना शान्ति नावै।
अधः परचै विना ऊर्ध्व कैसे चरै। नाद परचै विना विंद जावै॥
अखंड परचै विना अनहद कैसे घुरै। अगम परचै विना निगम बोलै।
साँच परचै विना झूठ कैसे मिटै। दास हरिराम कहै दिल खोलै॥

---

१ विपत्ति, आफत, गजब। २ कृत्रिम=नकली। ३ खुशी, आनंद। ४ चलताहै।

(११)

सत्त का शब्द विन सहज दरसै नहीं। तत्त दरस्याँ विना भव डोलै।
सुरति उल्टी विना ब्रह्म भेदै नहीं। दिल दरस्याँ विना सालं फोलै॥
पेम वरपा विना नाम निपजे नहीं। आतमा देव विन सेव दूजै।
भाव उपज्याँ विना भक्ति भावे नहीं। साधु दरस्याँ विना सिद्ध पूजै॥
जुक्ति जाणी विना जोग दरसै नहीं। एक दरस्याँ विना अनत धारै।
धीर दरस्या विना पार कैसे लहै। दास हरिराम सत रैंच सारै॥

छप्पय।

राम वखानै वेद राम कू दास पुरानै।
राम शास्त्र स्मृति राम शास्त्र सुजानै॥
राम गीता भागवत राम रामायन गावै।
राम विष्णु शिव शेष राम ब्रह्मा मन भावै॥
राम नाम तिहुँलोक्में ऐसा और न कोय।
जन हरिया गुर गम विना कह्या सुण्याँ क्या होय॥ १॥
प्रथम गुरू शिव जानि नाम पार्वती दीया।
तासेती नारद नाम तन मन करि लीया॥
दे नारद उपदेस भाम सनकादिक जान्यो।
गुरुतें जनक निदेह पीव उर माहिं पिछान्यो॥
सतगुरुतें शुकदेव मुनि क्रिया भ्रम सब दूर।
जन हरिया गुरुगम अगम ताहि लहै कोई सूर॥ २॥

छंद इदव।

अग सुक्षेम[1] पेम सरोवर चूप सनै चित रग चितारो।
साधु सती जति राग रसायन सूरक्षमा कवि दास दतारो॥
ज्ञान विज्ञान ये जानि सबै निधि रूप तपो मन मोह धुतारो।
दास कहै हरिराम विना हरि होय नहीं नर को निस्तारो॥ १॥
राग न द्वेष न कोप कहूँ पुनि संशय शोर न पिंड प्रकासै।
मैं तैं मान अमान न को उर कूड कपट्ट कों दूरि निकासै॥
आपा पासि न और [illegible] लगी सतशब्द धकासै।
दास कहै हरिराम [illegible] दियो [illegible] सैंकासै॥ २॥

१ खाल [illegible]नियम। ३ [illegible]

शील संतोष सदा तन शीतल आनंदरूप रहै जहँ ताहीं।
प्रेम प्रवाह भये उर अंतर और विकार लिपै नहिं काहीं॥
द्वंद्व न को सुख दुःख न हिंसा कूट कपट्ट दिशा नहि जाहीं।
दास कहै हरिराम बसो वन भावे बेसि रहो घर माहीं॥ ३॥
तूं कहा चिंत करे नर तेरी हि तो करता सोइ चिंत करैगो।
जो मुख जानि दियो तुझि मानव सो सबहनको पेट भरैगो॥
कूकर एक ही टूकके कारन नित्य घरोघर थार फिरैगो।
दास कहै हरिराम विना हरि कोई न तेरो काज सरैगो॥ ४॥

## मनहर छंद।

राजी राव रंक भूप नारी ही पुरुष राजी
झूठी सी बनाई वाजी खुसी सब खाल में।
संन्यासी दुहाई दत्त[2] जोगी आदिनाथ जाने
जतीही बखानै जैन रता मता हाल में॥
भोपना शक्ति सेवे वैष्णव अवतार ध्यावे
बंभना के वेद पाठ चतुराई चाल में।
पखाई पखी में लोक निरापखी जन कोई
हरिया के राम एक नहीं लाल पाल में॥ १॥

राग विलावल।

## पद १

एके माहिं अनंत है अनंता में एको।
मन महरम कूं पायके हूवा एक मेको॥ टेर॥
अछती माहीं छति है छति माहीं अछती।
वसती माहीं शून्य है शून्य माहीं वसती॥ १॥
या जल सेती लूण हुय लूंणा फिर नीरा।
सतगुरु सेती सिख भया सिखसूं गुरु पीरा॥ २॥
पाणी तें पाळा हुवा पाळा फिर पाणी।
यूं सीव हुतां जीव हुवा जीव सीव समाणी॥ ३॥
सासामाहिं उसास है उसास में सासा।
हरिरामां हरि मुझि में हरि में हरि दासा॥ ४॥

---

१ भक्ति कल्पतरु पात गुण, कथा फूल बहु रंग।
नारायण हरि प्रेमफल, चाखत सन्तविहंग॥ १॥

२ दत्तात्रेय।

### पद २

ता घर सतांसमाधि है हम सो घर लहिया ।
एक अखड घट भीतरे अग्गा जु कहिया ॥ टेर ॥
रहता से रहता रहै ज्ञाता नहिं जाणी ।
रोम रोम ररकार हुय ताही सुखमाणी ॥ १ ॥
उलघ मेरु आकाश में वाप अनहद्दा ।
निदावे निर्द्वंद्व हुय वसिया वेहद्दा ॥ २ ॥
पद परमानद परसिके जीवत ही मूवा ।
अपना आपा पलटिके निजमनवा हूवा ॥ ३ ॥
दृष्टि न आवे मुष्टि में नहिं रूप न रेखा ।
हरिरामा पर शून्य में मुझि मिल्या अलेखा ॥ ४ ॥

राग आसा ।

### पद ३

सतो दोनू राह हरामी खून करै विन खामी ॥ टेर ॥
हिंदू घात करै अजका हरि सू वेफरमाणी ।
मुख सू स्वाद करै मनसेती जीव दया नहिं जाणी ॥ १ ॥
पहली तरपण करै गऊको पुण्य दे पाप नसाई ।
पीछे धन धाडो करि लावै दुष्ट दया नहिं आई ॥ २ ॥
सहजे जीव निंद षु छॉटे ताकू कहत हरॉमा ।
काजी कॅरद गऊ सिर सारै विना दोस विसरामा ॥ ३ ॥
मुई हराम कहै हक मारी पसुवो करत पुकारा ।
काजी जाव कौनसा देसी साई के दरबारा ॥ ४ ॥
मुहम्मद पीर जहॅं गउ कीन्ही वा फिर मारि जिवाई ।
होनहार मिटै नहिं जिव की तू सिर लै क्यों भाई ॥ ५ ॥
मूई मटिया मुरदार कहत है मारै हक्क निवाला ।
देख देख दुनिया कर भूली काजी कौन हवाला ॥ ६ ॥
हिंदू के पण जाणि गऊ को सो सूअर तुरकाणै ।
दोऊ मारि भखै मुख मॉसा घट वधि कोन वखाणै ॥ ७ ॥
विपय कर्म कू सव कोउ आघा हरि धर्म सेती पाछा ।
जन हरिराम राम रस पीजे छाडि सुअर गउ वाछा ॥ ८ ॥

१ असंप्रज्ञातसमाधि । २ बकरे का । ३ विनॉ हुक्म । ४ विधिविरुद्ध । ५ बड़ा
६ कुरबानी, हलाल । ७ मास हुकमा ।

राग गोड़ी।

## पद ४

संतो ऐसे लोक निपूती।
अपनो साँई याद न आनै औराँ जानि सपूती ॥ टेर ॥
घर घर देवस्थान थापना नरनारी मिल पूजै।
आप स्वार्थ करै ईछना[1] परमारथ सूं दूजै ॥ १ ॥
गहली दुनिया ज्ञान विहूणी गोगा पाबू गावै।
पंचपीर[2] पाखंड से राती राम भक्ति नहिं भावै ॥ २ ॥
चॉवड आगे भैंसा चाढै भलो आपणो भावै।
झूठे तन का जतन करत है जीव दया नहिं आवै ॥ ३ ॥
आन देव कूँ करै ईछना पिता पूत के ताँई।
जिन ऐ जीव सकल कूँ सिरज्या सो सूझै नहिं साँई ॥ ४ ॥
मुवे मड़े को धौसो राखे चेतन सेती चोरी।
खालिक[3] छोडि खलक सूं लागा धोकै गोरां होरी ॥ ५ ॥
आनदेव का गाखा देखे आप न देखै माहीं।
आदम[4] और नहीं कोई आडो जब जम पकड़े बांही ॥ ६ ॥
लाडो लाडी जाय लडावण रात्यूं ओजक सारै।
जन हरिराम फिरै मन फोटी ध्यान न हरि का धारै ॥ ७ ॥

## पद ५

संतो यूंतो भक्ति न होई।
इंद्री हठ निग्रह करि मूवा पारन पहुँता सोई ॥ टेर ॥
नाड़ी निरख भया वैदंगर[5] अनंत औषधी कीन्हा।
सारी धात रसायण करि करि आतम एक न चीन्हा ॥ १ ॥
गावण वावण[6] ताना तूनी करि करि लोक रिझावै।
मुख तें राग छतीस अलापै धुनि अधिकेरी लावै ॥ २ ॥
वेद पाठ बहु करत विचारा ज्ञान ग्रंथ भरपूरा।
उडत गडत राखत थिर देहा साधु सती सिध सूरा ॥ ३ ॥
ज्योतिष सीख ज्योतिषी हूवा अगम अगोचर आखै।
औरॉ कूं ग्रह गोचर लाँवै आप लैण की राखै ॥ ४ ॥

---

१ इच्छा करना। २ गोगा चोहाण, रामदेव तँवर, हड्बू साँखला, मेहाँ माँगलिया, पाबू मल्लीनाथ। ३ सिरजनहार। ४ इबरानी और अरबी लेखकों के अनुसार मनुष्यों का आदि प्रजापति। ५ वैद्यराज। ६ बजाना। ७ लगावे।

तप तीरथ व्रत करत कलोपा करि व्रत भरमो भाई।
जन हरिराम राम भज निश्चै नहिं तो परलै जाई॥ ५॥

राग सोरठ।

## पद ६

है जाए जिंदरी तें जोगियो, न जान्यो भूडी भेव।
जोगी आदि जुगादिरो, तू करि मुई कुसेव॥ टेर॥
जोगी एक न जाणियो, बहु मन बैठी लाय।
जोगण जोगी बाहिरो, पलमें गई विलाय॥ १॥
चेतन थकी न चेतियो, पीछे भई अचेत।
जो न गहेसी मौन मुख, रसना राम न लेत॥ २॥
सैणाँ सेती रोपणो, असैणाँ सू गुँझि।
साम सनेही ना किया, औराँ रही अलुँझि॥ ३॥
निरजन देख्या जोगिया, रही निहार निहार।
सारा तन फिर जोइया, नहीं जोगीरी उनिहार॥ ४॥
जोगी राख्या ना रहै, जोगी रमता राम।
सुरति निरति कर देखिया, जोगी तणा मुकाम॥ ५॥
जननी जन्यो न जोगियो, पिता न इन के कोय।
हरिरामा आतम जोगी, जिंद भीतर जोय॥ ६॥

## पद ७

हंसा सुन सरवर रच करे।
चच विना चुग चुग निजमोती ध्यान न दूजा धरे॥ टेर॥
पाँव रु पंख विना इक हंसो वास निज्या सुन धरे।
अधर महल जहाँ अनघ झरोखा है हरि रास अटर रे॥ १॥
तहाँ नहिं धर अवर नहिं तारा चद न सूर सचर रे।
वेद पुराण कथा नहिं कीतन यहाँ अण अच्छर उचर रे॥ २॥
नर सुर असुर लोक नहिं नागा दिवस रैन नहिं पर रे।
जन हरिराम मिल्या परहंसे जरा न जम का डर रे॥ ३॥

## पद ८

मनवा रामभजन करि वल रे।
तज सकल्प विकल्प का तरही वापा हुय निजल रे॥ टेर॥

---

१ समूह।

देखि कुसंग पाँव नहिं दीजे जहाँ न हरि की गल रे।
जो नर मोक्ष मुक्ति कूं चाहे संतां बैसि सिसैल रे ॥ १ ॥
संशय शोक परे करि सबही छंद दूर करि दिल रे।
काम क्रोध भर्म करि कानै राम सुमर हक हल रे ॥ २ ॥
मनवा उलटि मिल्या निजमनसूं पाया प्रेम अटल रे।
पांच पचीस एक रस कीना सहज भई सब सल रे ॥ ३ ॥
नख सिख रोम रोम रग रग में ताली एक अटल रे।
जन हरिराम भये परमानंद सुरति शब्द सूं मिल रे ॥ ४ ॥

राग मल्हार।

## पद ९

रे नर सतगुरु सौदा कीजे।
इन सौदा में नफा बहुत है एक मना होय लीजे ॥ टेर ॥
मात पिता सुत भ्रात सनेही चौरासी लख हीजे ॥ १ ॥
जे कोइ चाहै रामभक्ति कूं गुरु की शरण गहीजे ॥ २ ॥
गुरुबिन भरम न भाजै भवका कर्म न काल कटीजै ॥ ३ ॥
गुरु गोविंद बिन मुक्ति न जिव की कहियो वेद सुनीजे ॥ ४ ॥
जन हरिराम और सब कूकस राम शब्द सत बीजे ॥ ५ ॥

## पद १०

रे नर राम नाम सुमरीजे।
यासूं आगे संत उधरिया वेदों साखि भरीजे ॥ टेर ॥
यासूं ध्रू प्रह्लाद उधरिया करणी साँच करीजे ॥ १ ॥
यासूं दत्त मछंदर उधरे गोरख ज्ञान गहीजे ॥ २ ॥
यासूं गोपीचंद भरथरी पैलै पार लंघीजे ॥ ३ ॥
यासूं रंका बंका उधरे आपा अजर जरीजे ॥ ४ ॥
यासूं रामानंद उधरिये पीपा जुग जुग जीजे ॥ ५ ॥
यासूं दास कबीर नामदे जम का जाल कटीजे ॥ ६ ॥
यासूं जन रिवदास उधरिये मीरां बात बनीजे ॥ ७ ॥
यासूं काल्हू कीता उधरे वास अमरपुर कीजे ॥ ८ ॥
यासूं जन हरिदास उधरिये दादू दीन भनीजे ॥ ९ ॥
जन हरिराम कहै सबही कूं जपतां ढील न कीजै ॥ १० ॥

---

१ समूह।

राग विभाव।

## पद ११

प्रभुजी प्राण सकल के दाता।
दूजा देव किया दुनिया का तेरे तात न माता ॥ टेर ॥
जोतिस्वरूप सकल घट जोती रमता राम कहायो।
दृष्टि न मुष्टि सुन्यो नहिं देख्यो आप ऊपनो आयो ॥ १ ॥
सांख्य योग भक्ति सब जान्या एकते एक सवायो।
रामभजन बिन कोइ न सीधा वेद पुराना गायो ॥ २ ॥
तीन लोक में नाम न तुमसा हमसा सत अनेकू।
मुख भरि बोल करू क्या महिमा रोम रोम रटि एकू ॥ ३ ॥
तुम निर्मल दातार दयानिधि मे मगन मल धारी।
जन हरिराम शरण तेरी आयो दोष दुख मेटि मुरारी ॥ ४ ॥

## पद १२

प्रेम भक्ति मोहि आपो।
माग माग दाता हरि आगै जपू तुमारा जापो ॥ टेर ॥
आठ नवे निधि रिधि भंडारा क्या मागूँ थिर नाहीं।
दे मोकू हरिनाम खजाना खूट कबहु नहिं जाहीं ॥ १ ॥
इन्द्र अपसरा सुख विलासा क्या मागूँ छिन भंगा।
दीजें मोहिं परम सुख दाता सेवत ही रहु संगा ॥ २ ॥
तीन लोक राज तप तेजू क्या मागूँ जम त्रासा।
दीजें राज अभै गुरु देवा अटल अमरपुर वासा ॥ ३ ॥
आठ पहर औलंग[१] अणघड की ता सेती निस्तारू।
जन हरिराम स्वामि अरु सेवक एकमेक दीदारू ॥ ४ ॥

राग बहहंस।

## पद १३

प्राणी करले राम सनेही।
बिनस जायगी एक पलकमे या गनी नरदेही ॥ टेर ॥
रातो मातो विषय स्वाद में परफुलित[२] मनमाहीं।
जीवतणा आया जमकिंकर पकड़ि लेगया याहीं ॥ १ ॥
मूरख मगन भयो माया में मेरी करि करि मानै।
अंतकाल में भई बिड़ाणी चलो जाय मसानै ॥ २ ॥

१ औलग=फरियाद। २ प्रफुल्लित।

राग रंग रूप नर नारी सब हुय जाहिंगे खाका ।
जन हरिराम रहैगा अम्मर एको नाम अल्लाह का ॥ ३ ॥

## पद १४

रे नर या घर में क्या तेरा ।
जीव जंतु न्यारा घर माहीं सोई कहै घर मेरा ॥ टेक ॥
चीटी चिड़ी कमेड़ी उंदर घर माहीं घर केता ।
आया ज्यों सबही उठि जासी वासो दिन दस लेता ॥ १ ॥
मैड़ी मंदिर महल चिणावै मारै ऊंडी नीवां ।
दिन पूगे नर छांडि चलैगो ज्यूं हाली हल सीवां ॥ २ ॥
नव रंग रूप सोलह सिणगारा माया विषै विलासा ।
जन हरिराम राम विन दुनिया होसी खासर[1] फासा ॥ ३ ॥

राग धनाश्री ।

## पद १५

मँगन कूँ दान देवो राम राय ॥ टेक ॥
मैं मंगन जन द्वार तुह्मारे राखो हरि शरणाय ॥ १ ॥
मैं भिखियारी भया वापुरा तुम दातार सदाय ॥ २ ॥
दीजै दान अभय पद दाता ऊणत रहै न काय ॥ ३ ॥
आठ पहर औलंग हरि आगै करिहों चित्त लगाय ॥ ४ ॥
रीझैगा जब अमर गुसाँई देगा पटा लिखाय ॥ ५ ॥
खातां कबू न खूटै रोजी दिन दिन अधिकी थाय ॥ ६ ॥
जन हरिराम भक्ति बगसीजै मुक्ति न मांगूँ काय ॥ ७ ॥

## पद १६

ऐसे हैं राम गरीब निवाज ॥ टेक ॥
भीर परी प्रह्लाद उबारे हिरण्यकशिपु हण ताज ॥ १ ॥
मा उपदेस दियो ध्रुव सेती अटल वसायो राज ॥ २ ॥
टेर सुनत वेग हरि आये तार लियो गजराज ॥ ३ ॥
जन द्रौपां को चीर वधाऱ्यो भई पंच भरताज ॥ ४ ॥
देवल फेर कियो जन साम्हो भक्तनामदे काज ॥ ५ ॥
दास कबीर घरे लदि वालद आन उतारे नाज ॥ ६ ॥
मीरां जहर कियो चरणोदक राखि भरोसो राज ॥ ७ ॥
सब संतन के कारज सारे भक्त विरद की लाज ॥ ८ ॥

---

१ खसर फसर । २ फरियाद ।

जन हरिराम सदा सिध कामा राम सुमर महाराज ॥ ९ ॥

पद १७

परम सनेही प्यारो प्रीतमो देख्यो दिल्डा के माहिं ॥ टेक ॥
बादल बादल बीजली वसे घट घट राम ।
मूरख मर्म न जाणियो पायो नाम न ठाम ॥ १ ॥
सतगुरु तो बोहरा भया सिष सौदागर होय ।
हरि सौदो चित चोहटो तोल न मोल न कोय ॥ २ ॥
सतगुरु बोहरा होय के वस्तु अमोलक देह ।
सिष साचा गाहक भया मन अरु तन करि लेह ॥ ३ ॥
विषम सरोवर नीर की अति ऊंडी बहु धार ।
एक मना तिर जाहिंगा दूजा डूबणहार ॥ ४ ॥
अगम देस अमरा पुरी जहाँ हरिजन का वास ।
तहाँ हरिरामें घर किया जन्म मरण तजि आस ॥ ५ ॥

राग गोड़वाड़ी धनाश्री ।

पद १८

ब्रह्म विदेही बालिमा जीव नियारो नाहिं ।
एक अखंडी रमिरह्यो सून्य सेझड़ियाँमाहिं ॥ टेक ॥
सुरति सुहागिन सुंदरी लाटो शब्द सुजाण ।
सदा सनेही ऊपरे वारू मन अरु प्राण ॥ १ ॥
धरिया धूँ नहिं धारती धुनि अधरों सू धारि ।
गगन मंडल में घर किया संशय शोक निवारि ॥ २ ॥
जन हरिरामा सुंदरी घर अजरामर पाय ।
अरस परस हुय मिलरही आवण जाण मिटाय ॥ ३ ॥

राग आसा ।

पद १९

अब नर चेतो रे कहूँ भाई तोकू वार वार समुझाई ॥ टेक ॥
यो संसार भयो भवसागर ऊंडो अथग अपारा ।
बीच बहै विषयन की ल्हरा के बहग्या के पारा ॥ १ ॥
यो मन जानि भयो बाजीगर बाजी बहु विस्तारा ।
सुरति निरति की राँमति मंडी के जीता के हारा ॥ २ ॥
मोह माया की धाँधरि मंडी भरम करम का फंदा ।

जाया जीव सव काल अहेरै[1] के छूटा के वंधा ॥ ३ ॥
तूं नर कोन पसाय[2] नचीतो जम सारीपा जोधा।
जन हरिराम राम भजि लीजे तजियै काम रु क्रोधा ॥ ४ ॥

## पद २०

पांडे देख पाखि मति भूलो आयो ओसर दूलो[3] ॥ टेक ॥
एको पिंड एक है पाणी एक जोणि में आया।
यामें ऊंच कौन है नीचा सव अवगत की माया ॥ १ ॥
कुल आचार करी कठिणाई ग्यान विचार न पाया।
वेद पुराण पढ़े पढ़ि पंडित आपा जग भरमाया ॥ २ ॥
चारों वरण चार आसरमा यामें आतम एक।
जन हरिराम राम सुमरीजे या संतन की टेक ॥ ३ ॥

राग गवडी।

## पद २१

संतो देख पाख पग धरियै अंध कूप नहिं परियै ॥ टेक ॥
यो संसार भयो अँध कूपा पाँच विषय पनिहारी।
तृष्णा वरत काम का चड़सा सीचत है मन सारी ॥ १ ॥
माया मोह वण्या कूसेटा कूड़ कपट की क्यारी।
नेपै दुख सुख भया अनेका भुगतै नर अरु नारी ॥ २ ॥
तीन लोक अरु भवन चतुर्दश जनम जनम मरि जासी।
जन हरिराम रहैगा सोई राम भजो अविनासी ॥ ३ ॥

## पद २२

संतो है इक मरणा सवकूं।
जो कुछ किया जाय अव करणा वेग सुमरणा रवकूं ॥ टेक ॥
धंधे माहिं भयो नर अंधो मनवो माया सेती।
एक राम नाम विन तेरे मुखां पड़ेगी रेती ॥ १ ॥
घुंघा गोली ज्यूं धन गहला खिण खिण ऊंडा घाले।
जव ते जीव पकड़ि ले जावे तव धन साथ न हाले ॥ २ ॥
वेद पुरान पढे पढि पंडित खंडित करै न कोई।
अच्छर एक अखंडित ही विन जावे दोझख सोई ॥ ३ ॥
वालापण तरुणा भयो वूढो तोइ न आपो चेती।
जन हरिराम वीज विन वाह्यॉ कहा निपावे खेती ॥ ४ ॥

---

१ शिकार। २ प्रसाद। ३ दुलह=दुर्लभ। ४ मुरवामन्दी।

## पद २३

सतो माया सबकू लूटे ।
है जगमें ऐसा जन कोई राम नाम कहि छूटे ॥ टेक ॥
काया कोट दसुदरवाजा ताक भरम का भारी ।
काम करम की भोगल मारी खसि खसि गया ससारी ॥ १ ॥
बल्वत मोह मारको सबमें मन मेवासी राजा ।
दोर्डे माहिं थर्नी गढ बाहिर पक न रासे साजा ॥ २ ॥
आस पास माया को घेरो बिच है जीवका वासा ।
पाच पचीस मोरचा लागा बॅचेगा कोइ दासा ॥ ३ ॥
जमरे आय जीव बस कीया देस दुहाई फेरी ।
जन हरिराम पक पल माहीं कोट भया ढिग ढेरी ॥ ४ ॥

## पद २४

सतो ऐसा रे कोई सूरे काया गढ कू चूरे ॥ टेक ॥
छूटा सारशब्दका गोला मुँहीं मोरचा भागा ।
ज्ञान ध्यान का हाथ खड्ग ले मनसू लडवा लागा ॥ १ ॥
साथी सबल मारि सहाय कू मन मोहादिक पाडया ।
मान गुमान घालि मुँह आगे काम क्रोध कू ताड्या ॥ २ ॥
नाम किया गढ के बिच डेरा अनहद नाद बजाया ।
पने घरमें राग छतीसू आनद मगल गाया ॥ ३ ॥
जन हरिराम बैसि छवि छाजे अटल अमर पद पाया ।
नाम नृपति की फेर दुहाई चहुँ दिस राज जमाया ॥ ४ ॥

राग मारू ।

## पद २५

सयाने साच गहीजे हो ।
झूठी माया मोह में काँइ राच रहीजे हो ॥ टेक ॥
मात पिता सुत बाधवा को आगे को पूठ ।
म्हारो थारो करतडाँ आय गये सब ऊठ ॥ १ ॥
राम नाम कू सुमरिये और निवारो फध ।
पके साँई बाहिरो जान सकल जग अध ॥ २ ॥
वाद विरोध विकार कू देवे नाहिं निवार ।
अध धुध में बहि गयो बिन गुरु ज्ञान विचार ॥ ३ ॥

---

१ किलेमें रहनवाला ।

सुमति सुमारग सोध के चालैगा कोइ सूर।
हरिरामा दरगाह में भेटेगा निज नूर ॥ ४ ॥

## पद २६

इन मन कूँ जान न दीजे हो।
मनसा साजन को नही तन भीतर लीजे हो ॥ टेक ॥
मन राख्याँ सव रस रहै मन ग्याँ सव रस जाय।
मन ही प्याला प्रेम का मन पीव प्यारा पाय ॥ १ ॥
सेझड़ियां सुख सुंदरी रमैं राम दिन रैन।
उर परमानंद ऊपजै अव और न को दुख दैन ॥ २ ॥
काम न काई कल्पना संसा गया नसाय।
नेह लग्यो रहमान सूं दिल दूज न आवे दाय ॥ ३ ॥
मैं मनसूं करि जानती सो मुझि सिलिया आय।
हरिरामा निज मन विचै कुछ अंतर रही न काय ॥ ४ ॥

## पद २७

पाऊं मुझ पीतम प्यारा हो।
तन मन सोपूं तुझिसूं मिल यार हमारा हो ॥ टेक ॥
जो दम अहला जात है सुमरन विन सारा हो।
आपा उलटि विचारियै ब्रह्म वारंवारा हो ॥ १ ॥
तन जोवन हुय जावसी छिनमाहीं छारा हो।
सासोसास सँभारिये आतम आधारा हो ॥ २ ॥
सुख दुख सव संसार का अंकूर अंकारा हो।
अधर विना धर को नहीं भर दूभँर भारा हो॥ ३ ॥
जन हरिराम प्रकासिया अंतर उजियारा हो।
दर्शन हरि दीदार का दसवैं हुय द्वारा हो ॥

## पद २८

साजन सुख दीजै न्यारा हो।
रोम रोम में रसि रहे पीरन के प्यारा हो ॥ टेर ॥
अवला अति आतुर भई आपनपो दीजै हो।
साँइयां तुझ विन नाँ सरै मुझ वेग मिलीजै हो ॥ १ ॥

---

१ बड़ा दयालु। २ गड़बड़ में। ३ कोमल। ४ बेकार, व्यर्थ। ५ दुःसाध्य, मुश्किल।

तन मन तेरा तू धणी मेरा नहिं सारा हो।
भली बुरी सब जीव की तुही जाननहारा हो ॥ २ ॥
मैं मध्यम तन हीनता तुम उत्तम यारा हो।
प्रीति पूरवली जान के होवत नहिं न्यारा हो ॥ ३ ॥
आपा अंतर मेटिके अपनी करलीन्हीं हो।
जन हरिरामें दोस्ती आतम से कीन्हीं हो ॥ ४ ॥

राग विहागडो।

## पद २९

देख्या राम निरंजन राया।
शोभा अनँत कही नहिं जावै बाजा अनहद बाया ॥ टेक ॥
काया कोट बन्यो बिन टाँची चूनो कली न लाया।
करता पुरुष भया कारीगर छाजा खूब बनाया ॥ १ ॥
यामें एक विदेही पुरुषा इला पिंगला राणी।
सुषुमन सदा सुहागनि सुंदरि मोक्ष मुक्ति जहाँ जाणी ॥ २ ॥
अणभै राज करत अविनाशी जहाँ चित चाकर लाया।
जन हरिराम छाँड़ि हदवासा बेहद वास बसाया ॥ ३ ॥

## पद ३०

संतो सतगुरु करण सिहाई।
अंतर माहिं निरंतर देख्या सहजाँ भेद बताई ॥ टेक ॥
सहजाँ पुस्तक बेद पुराना सहजाँ अक्षर बाचै।
सहजाँ तार तबल घन तूरा सहज नचइया नाचै ॥ १ ॥
सहजाँ गंग जमुन का मेला सहजाँ करत स्नाना।
सहजाँ देव सेव घट भीतर सहजाँ ब्रह्म ज्ञाना ॥ २ ॥
सहजाँ जोग जुगति भी सहजाँ सहजाँ ऋधि सिधि दासी।
सहजाँ गगन ध्यान धुनि लागी सहज मिल्या अविनाशी ॥३॥
सहजाँ सहजाँ एक भया सब रामनाम कू जाण्या।
मोक्ष मुक्ति का ना कोई संसा सहजाँ शब्द पिछाण्या ॥ ४ ॥
सहजाँ सुरति निरत भी सहजाँ सहज मंदिर में वासा।
सहज पिया सु सेझ रमता सहज किया घर वासा ॥ ५ ॥
सहजाँ इला पिंगला सहजाँ सहजाँ सुषुमणि नारी।
जन हरिराम सहज घटभीतर पाया देव मुरारी ॥ ६ ॥

हल चल सास सरीर में मन छाँड्यो अहंकार।
पूत पिता परिवार में सग न चालणहार ॥ ३ ॥
पिंड धरती पोढावियो कह तेरा नर कोन।
राम भजन विन दूसरा सब ही आवागौन ॥ ४ ॥
हरिरामा सतगुरु मिल्या सतका शब्द सुनाय।
राम नाम कू सुमरतॉ जीव न परले जाय ॥ ५ ॥

पद ३४

गगरिया ज्ञान की जानिच अधरा ध्यान ॥ टेक ॥
काया काची वेलडी निच पाका फल जानि।
चाखत ही चेतन भया अधा रह्या अजानि ॥ १ ॥
नर मूरख निश्चै विना दूर दिसतर डोल।
सोसाहिव घट भीतरै ताहि न देखै खोल ॥ २ ॥
जग सागर निप ल्हरियाँ के आवै के जाय।
हरि वेमुख से वहिगया हरिजन पार कराय ॥ ३ ॥
पीव मिलन के कारणै लघिया अवघट घाट।
अगम अगोचर धामकी सहजाँ पाई वाट ॥ ४ ॥
हरिरामा हद छाँडिके वेहद मे ल्वलीन।
अलख अजोनी आतमा सोई दोसत कीन ॥ ५ ॥

राग सोरठ।

पद ३५

कोई मन मृगे कू मारे रे।
तन खेती मे चरि चरि जावै है नहिं मेरे सारै रे ॥ टेक ॥
मृग पर पाँच है हिरणै लारि पचीस लवारे रे।
भर्म कर्म इनका है सगी जे कोई दूरि विडारै रे ॥ १ ॥
निशि दिन नाम करत रखवाली ज्ञान ध्यान शर धारै रे।
उल्टी दृष्टि मुष्टि विन सधै सुरति निरति नहिं टारै रे ॥ २ ॥
शील की वाड़ सँवार चहुँ दिशि प्रेम की पाली डारै रे।
जन हरिराम मारि मन मिरगा सव ही काम सुधारै रे ॥ ३ ॥

पद ३६

माधव का चाकर मैं हू हो।
आदि अत मध्य नाम तुम्हारो पार उतारण तें हू हो ॥ टेक ॥
मैं दुखिया काहे दारिद्री तेरै कमी न काई।
दीनवधु दाता सबही का भाग परापति पाई ॥ १ ॥

तीन लोक का ठाकुर तुम हो और किसी को जाचूँ।
तुम हरता तुमही करता नाच नचावो नाचूँ ॥ २ ॥
का तो देश दिशंतर डोलूं का वैठूं घर माहीं।
डिग सिग मिटै नहीं जव जीवकी कारज सरै न काहीं ॥ ३ ॥
जो मैं वास करूं वन वनमें मनवो रहण न पावै।
घरमें धका धूम वहुतेरी कहु कैसे वनिआवै ॥ ४ ॥
मुझि औगुणका छेह न कोई तुझि गुणवंता साँई।
जन हरिराम कहै जहां राखो हरि तरवर की छाँई ॥ ५ ॥

## पद ३७

संतो करक कलेजा माहीं हरि विन भाजै नाहीं ॥ टेक ॥
सूती ही स्वप्ने में जानूँ सही पधारे सैन।
आघी हुय हुय मिलवा लागी ऊघरि आये नैन ॥ २ ॥
तुम तो अंतरजामी कहियो मुझ माहिंलैरी जानो।
मुश्किल होय हमारे मन में तुम करता आसानो ॥ ३ ॥
राज पाट सुंदरि सुत वित ही दूजा सुख संसारा।
एता परंत न मॉगूं कवहू रामनाम विन खारा ॥ ४ ॥
जन हरिराम कहै सो कीजै दीजै दरशन तेरा।
अरस परस मिल मोहि मिटावो आवन जावन फेरा ॥ ५ ॥

## पद ३८

जीव रे जुगति सों कर जीण।
पांच पायक पेल पैतल[२] मान का गढ़ लीण ॥ टेक ॥
सुरति घोड़ा निरति साखति[३] क्षमा करि खोगीर[४]।
पागड़े पग देत सासा डाक पैले तीर ॥ १ ॥
चौकैडै चित धारि चौकस लगाम लिवकीलाय।
प्रेम की सिर पहर पाखर अगम दिशि कूँ ध्याय ॥ २ ॥
तन तँरकस वांधि गाढा ज्ञान गह कव्वाण।
ध्यान मूठी धारि उन्मनि शब्द लावो वाण ॥ ३ ॥
सांच की वंदूक साहो वचन गोली वाहि।
जामकी सिलगाय जतना ढिग्गं ढूंदर ढाहि ॥ ४ ॥

---

। २ पेरोंके नीचे। ३ साटका, ताजना। ४ घोड़ेकी काठी के थड़े। कुदान। ६ वख्तर। ७ भाथाण। ८ कब्जा, काबू। ९ ढिग=दिसा या

सेल सुमरण सांटि सहजाँ तत्त कर तरवार।
हरिरामा जन यह औसर जीत भावै हार॥५॥

## पद ३९

मन रे गुरू का उपकार।
विना कूची खोल ताला मुक्ति का भंडार॥ टेक॥
वेद विन इक भेद मेवा कह्या सुणिया नाहिं।
सहज ब्रह्म पढै पोथी एक अक्षर माहिं॥ १॥
उलट हद कू चढ्या वेहद वंकनाली पूर।
इला पिंगला वीच सुषुमण निरख आतम नूर॥ २॥
विना वाती ज्योति झिलमिल अखंड दीया लोय।
देह विन निदेह पुरुषा लहै महरम सोय॥ ३॥
पख विन इक जान भँवरा विना वाडी वीच।
हरिरामा रहु ऐसे न्यारा कमल कदम न कीच॥ ४॥

## पद ४०

भरम कोई सतगुरु भाजेरे। साचो नाम सुनाय॥ टेक
सतगुरु मेरे सिरधणी मैं सतगुरु का दास।
वाकै पास निरन्तिये काटे जम के पास॥ १॥
योग यज्ञ जप तप करै अठ सठ तीरथ न्हाहिं।
उर आतम इक तार विन जग के गेलै जाहिं॥ २॥
वेद कथा सुन सीख के वाचै देवै विचार।
नाम नियारो रहिगयो करि करि लोकाचार॥ ३॥
विन गुरु गम निश्चय विना कहै कहावै कूर।
हरिरामा उन जीव सू देख रहीजै दूर॥ ४॥

राग जैतश्री।

## पद ४१

सोई अभागिया रे हरि सू नाहिं सनेह।
माया मोह मगन भयो मनमें विषया सेती नेह॥ टेक।
रामनाम चेत्यो नहीं बालक तरुणा माहिं।
पीछै पाव थकै सिर कंपै अँखिया सूझै नाहिं॥ १॥
औसर मिनखा देह को मोंदूपणै न भूल।
आयो हीरो गाठि सू जाहि जतन विन खूल॥ २॥

१ ग्राहनीभ्योज। २ चरण।

कूड़ कपट फिर फिर किया जहँ तहँ आघा होय।
आवै विरियां अंतकी कारज सरै न कोय ॥ ३ ॥
विणज वटा धन वहु किया अपने स्वारथ जानि।
निज परमारथ वाहिरो आखिर ह्वैगी हानि ॥ ४ ॥
वार वार मैं क्या कहूं कह्यो न मानै कोय।
ऐसे कीड़ो आक को अंव कहां रे होय ॥ ५ ॥
या जग माहीं आयके केता काम कमाय।
जन हरिराम भजन विनएकै न्याय रीता नर जाय ॥ ६ ॥

## पद ४२

सोई वडभागिया रे खालिक से मिल खेल।
द्वंद वाद से रहत है पाँच पचीसूं पेल ॥ टेक ॥
उलटा मन गगन किया आसन हट पचि मरना नाहिं।
पिंड ब्रह्मंड अखंड भया परचा सुरति शब्द के माहिं ॥ १ ॥
अष्ट प्रहर आनँद रहै मनमें रोम रोम जस गाय।
जाति न पाँति वरण नहिं वाकै तासे ध्यान लगाय ॥ २ ॥
चोथे चित चेतन किया मेला वोलै अनहद वैन।
आतम एक सकल करि देखै दुर्जन ना कोई सैन ॥ ३ ॥
भर्म कर्म संशय नहिं सोगा आसा छांडि निरास।
जन हरिराम शब्द किया सुनमें एक निरंतर वास ॥ ४ ॥

## पद ४३

सुणो नर नारिया रे अपनो पीव पुकार।
नहिं तो परलै जावसी लख चौरासी धार ॥ टेक ॥
सतगुरु शब्दांसों कहै मनवा ताहि न भूल।
ऐसो जुगमें को नहीं रामनाम से तूल ॥ १ ॥
साधु विना कुन सीखवै रामभजन की रीति।
वूडा से नर वापड़ा करि करि जग सूं प्रीति ॥ २ ॥
यारी हरि सूं कीजिये दूजा दाव निवारि।
पासो पिउसों खेलतां कदे न आवै हारि ॥ ३ ॥
साधु सिल्या सुख संपज्या उपज्या परम आनंद।
जन हरिराम कहै वलि जाऊं जिन मेट्या दुखद्वंद ॥ ४ ॥

इत्यपूर्णम्[1]।

---

१ समस्त बाणी श्लोक मेधा ४३६८।

## अथ श्रीविहारीदासजी महाराज का झरझरा ।

वदत सत ररकार लगत रग धमक मृदग तत शब्द नचक्ता ।
अध मध उतम उतमजति सुमरण कीतन करण कल्याण गनकता ॥
कमडलु जल स्नान खल्ल जल निर्मल चरचत अग तिलक्ता ।
अध कमल पर अमृत वर्षत छकत अकथ छक अनचक चकता ॥
ऊर्ध्वं घरर घर अयर घणणण भणण भृग मध सिंधु खलकता ।
विधिविधि वाज अनँत गम उरमध घटघट प्रगट अघट ध्वनि गुनता ॥
सव तनु थरर रोम रग ररर फरर पचसखि रग रुचकता ।
फिगटि फिरत पग गूघर घणणण चणणण मधुरिसि टेर वजक्ता ॥
करग्रह ताल स्तरर जर झरझर घरघर झणणण झींझ झणकता ।
त्रिकुटि अघट ध्वनि मुनिवर तणणण तार तवल ततकार तनकता ॥
शिवपद अचल अमल घट हल्लल वदन भळल वपु चन्द झलक्ता ।
नमस्कार पद परम चरित्र नित्य करत विहारी वारी तुमारि पलकता ॥१॥

॥ इत्यलम् ॥

श्रीसिंहथल धाम की जितनी पाठ-वाणी की पुस्तकें हैं उन सब का क्रम इस भांति है। श्रीरामानन्दजी महाराज, श्रीजैमलदासजी महाराज, श्रीहरिरामदासजी महाराज, श्रीनारायणदासजी महाराज, श्रीहरदेवदासजी महाराज, श्रीरामदासजी महाराज, श्रीदयालुदासजी महाराज की वाणी तदनन्तर श्रीकबीर साहब, नामदेवजी, और रैदासजी की वाणी लिखी हुई हैं जिनका नित्य प्रति पाठ होता है। तथा श्रीखेड़ापा[1] धाममें श्रीहरिरामदासजी महाराज, श्रीरामदासजी महाराज, श्रीदयालुदासजी महाराज, श्रीपूरणदासजी महाराज, और श्रीअर्जुनदासजी महाराजकी वाणी का पाठ होता है बाकी पाठ पूर्वोक्त ही है। परन्तु अब कई महानुभावों के हृदय में शंका होने लगी है कि श्रीनारायणदासजी महाराज थाभायत थे अत. श्रीसिंहथल पाटगादी पर विराजमान आचार्यों की वाणी से पहिले श्रीनारायणदासजी महाराज की वाणी का यह विपरीतक्रम किस कारण से हुवा। श्रीरामदासजी महाराजनें भक्तमाल में थाँभायतों से पहले पाटगादी ही का क्रम वर्णन किया है। यथाः—श्रीहरिरामदासजी महाराज के वर्णन के बाद—

"रोम रोम सहजाँ लिव लागी। ब्यारीदास मिल्या वडभागी" ॥

पाटगादी के अधिकारीजी का वर्णन कर फिर थाभायतों के लिये फरमाया—

"दास नारायण अमी धियाया। धादूराम रामगुण गाया" ॥

इन क्रम वाक्यों से यह निश्चय हुवा कि पहिले पाटगादी का और फिर थांभायतों का वर्णन है।

आगे चलकर श्री दयालदासजी महाराज की वाणी देखते हैं तो पहिला ही क्रम दिखाई देता है। श्रीहरिरामदासजी महाराज के बाद ही

"ब्यारीदास अपार बुधि राम सत जस उच्चर्यो"।

फिर हरदेवदासजी महाराज का वर्णन किया—

"हरदेव भेव सतगुरु कृपा भक्त अंश परगट भए"।

इस प्रकार क्रमश· पाटगादी का लेख देकर पश्चात् संवत् १८०६ में सबसे पहिले दीक्षा धारण करने की वजह से थाँभायतों में बडे जो श्रीनारायणदासजी महाराज हैं उनको स्थान दिया

"निर्मल दशा निर्दोपता नारायणदास विचार बुधि"।

ऐसा नारायणदासजी महाराज के वास्ते लिखकर फिर श्रीरामदासजी महाराज के लिये वर्णन करते हैं।

"भक्त समय भूमंडमें वलि वलि वारंवार नित।
समत अठार प्रसिद्ध वर्ष नवको भल आयक।
शुक्ल पक्ष वैशाख तिथी एकादशि लायक ॥

---

१ श्रीखेड़ापा थाँभायतों के ठिकानो में भी इसी प्रकार पाठ है। केवल थाँभायत महात्माओं की वाणी अधिक हैं जिसका कई ठिकानों मे अनुक्रम से श्रीदयालुदासजी महाराजकी वाणीका पाठ न करके अपने महात्माओं की वाणीकाही पाठ करलेते हैं।

## अथ श्रीविहारीदासजी महाराज का झरझरा ।

वदत सत ररन्नार लगत रग धमक मृदग तत शब्द नचक्ता ।
अध मध उतम उतमअति सुमरण कीर्तन करण कल्याण गवकता ॥
कमडलु जल स्नान सल्ल जल निर्मल चरचत अग तिलक्ता ।
अध कमल पर अमृत वपत छन्त अकथ छक अक्वन वकता ॥
ऊर्ध्वं घरर घर अवर घणणण भणण भृग मध सिंधु सल्कता ।
निधिनिधि वाज अनँत गम उरमध घटघट प्रगट अघट ध्वनि सुनता ॥
सन तनु थरर रोम रग ररर फरर पचसखि रग रचकता ।
फिगदि फिरत पग गूघर घणणण चणणण मधुरिसि टेर वजकता ॥
करग्रह ताल स्तरक जन झरझर घरघर झणणण जींझ झणकता ।
त्रिकुटि अघट ध्वनि मुनिजर तणणण तार तरल ततसार तनकता ॥
शिवपद अचल अमल घट हल्लल वदन भल्ल वपु चन्द झल्कता ।
नमस्कार पद परम चरित्र नित्य करत विहारी वारी तुमारि पलन्ता ॥१॥

॥ इत्यलम् ॥

श्रीसिंहथल धाम की जितनी पाठ-वाणी की पुस्तकें हैं उन सब का क्रम इस भाति है। श्रीरामानन्दजी महाराज, श्रीजैमलदासजी महाराज, श्रीहरिरामदासजी महाराज, श्रीनारायणदासजी महाराज, श्रीहरदेवदासजी महाराज, श्रीरामदासजी महाराज, श्रीदयालुदासजी महाराज की वाणी तदनन्तर श्रीकबीर साहब, नामदेवजी, और रैदासजी की वाणी लिखी हुई हैं जिनका नित्य प्रति पाठ होता है। तथा श्रीखैड़ापा[1] धाममें श्रीहरिरामदासजी महाराज, श्रीरामदासजी महाराज, श्रीदयालुदासजी महाराज, श्रीपूरणदासजी महाराज, और श्रीअर्जुनदासजी महाराजकी वाणी का पाठ होता है बाकी पाठ पूर्वोक्त ही है। परन्तु अब कई महानुभावों के हृदय मे शका होने लगी है कि श्रीनारायणदासजी महाराज थाभायत थे अतः श्रीसिंहथल पाटगादी पर विराजमान आचार्यों की वाणी से पहिले श्रीनारायणदासजी महाराज की वाणी का यह विपरीतक्रम किस कारण से हुवा। श्रीरामदासजी महाराजनें भक्तमाल में थॉभायतों से पहले पाटगादी ही का क्रम वर्णन किया है। यथाः—श्रीहरिरामदासजी महाराज के वर्णन के बाद—

"रोम रोम सहजाँ लिव लागी। ब्यारीदास मिल्या वडभागी"॥

पाटगादी के अधिकारीजी का वर्णन कर फिर थाभायतों के लिये फरमाया—

"दास नारायण अमी धियाया। आदूराम रामगुण गाया"॥

इन क्रम वाक्यों से यह निश्चय हुवा कि पहिले पाटगादी का और फिर थांभायतों का वर्णन है।

आगे चलकर श्री दयालदासजी महाराज की वाणी देखते हैं तो पहिला ही क्रम दिखाई देता है। श्रीहरिरामदासजी महाराज के बाद ही

"ब्यारीदास अपार बुधि राम सत जस उच्चर्यो"।

फिर हरदेवदासजी महाराज का वर्णन किया—

"हरदेव मेव सतगुरु कृपा भक्त अश परगट भए"।

इस प्रकार क्रमशः पाटगादी का लेख देकर पश्चात् संवत् १८०६ में सबसे पहिले दीक्षा धारण करने की वजह से थॉभायतों मे वडे जो श्रीनारायणदासजी महाराज है उनको स्थान दिया

"निर्मल दशा निर्दोषता नारायणदास विचार बुधि"।

ऐसा नारायणदासजी महाराज के वास्ते लिखकर फिर श्रीरामदासजी महाराज के लिये वर्णन करते हैं।

"भक्त समय भूमंडमें चलि वलि वारंवार नित।
समत अठार प्रसिद्ध वर्ष नवको भल आयक।
शुक्ल पक्ष वैशाख तिथी एकादशि लायक॥

---

१ श्रीखैड़ापा थॉभायतों के ठिकानो में भी इसी प्रकार पाठ है। केवल थॉभायत महात्माओं की वाणी अधिक हैं जिसका कई ठिकानों मे अनुक्रम से श्रीदयालुदासजी महाराजकी वाणीका पाठ न करके अपने महात्माओं की वाणीकाही पाठ करलेते हैं।

तादिन उदय उद्योत परस सतगुरु पद पूरा ।
आप आप मिल आप राम भज उदय अंकूरा ॥
सद्गुरु मिल सद्गुरु भया याल बाल घर ध्यान चित ।
भक्त समय भूमडमें बलि बलि वारंवार नित ॥ १ ॥'

यह याल महाराज विरचित भक्तमालका लेख है। आगे चलकर श्रीपूरणदासजी महाराज की वाणी को देखते हैं तो आपने भी यही क्रम दर्शाया है, श्रीहरिरामदासजी महाराजका वर्णन कर फिर

'दास विहारी विमल वाणी जासु सिख हरदेव ।
तासु मोतीराम धिन रघुनाथ सतगुरु सेव ।
तो निजमेवजी निजमेव पायो भक्ति को नितमेव ॥ १ ॥"

इस प्रकार पाटगादी का वर्णन कर फिर श्रीरामदासजी महाराजके लिये वर्णन करते हैं

'हरिराम सिख धिन रामदासजु और नहिं कोइ आज ।
निरख सब निरताय निर्णय करण जीवा काज ।
तो महाराज जी महाराज मर्म अवतरे महाराज ॥ १ ॥"

इस प्रकार श्रीरामदासजी महाराज श्रीदयाउदासजी महाराज और श्रीपूरणदासजी महाराज के फरमाने के अनुसार पाटगादी के क्रमसे उन उन आचार्यों की वाणीका यथाक्रम पाठ बराबर होता चलाआता है सिरफ श्रीनारायणदासजी महाराज की वाणीके पाठ में पूर्वोक्त आशंका होती है परंतु यह शंका तो श्रीदयालुदासजी महाराजने अपने गुरुप्रकरणके प्रकरण ७ में पहिलेही निवारण करदीहै ।

स १८३४ के चैत्रकृष्णा ७ को श्रीहरिरामदासजी महाराजके शिष्योंने श्रीगुरुदेवजी श्रीहरिरामदासजी महाराजका जीवित महोत्सव (मेला) मनाया जिसमें श्रीजी महाराजके सब शिष्य प्रशिष्योंको कुङ्कुमपत्रिका दीगई सैंकडो कोसों से हजारों यात्री दर्शनार्थ आये जिसके बारे में श्रीरामदासजी महाराजने अपनी वाणी में फरमाया है—

मेलो कर गुरुदेवजी सब कों लिए बुलाय ।
दर्शण दे पावन किए मिले ब्रह्म में जाय" ॥ १ ॥

श्रीहरिरामदासजी महाराजकी परची का वर्णन—

"धाये जबै महोत्सव माथे जहँ जहँ पूगे समचार ।
भाइ धाइ रामसनेही सब आये स्वामी के द्वार ॥
रामप्रताप कमी नहिं काई इहाँ धन ईंदातणा भडार ।
मावै नहीं लोक पुर माहीं ऐसो थटियो थाट अपार ॥ १ ॥

दोहा ।

अष्टसिद्धि नवनिधिजु पुनि हाजर हुइ सो आन ।
श्रीस्वामी के भजनमध्य सब विधि भए समान ॥ १ ॥'

इस प्रकार बड़े धूम धाम के साथ पांच दिन तक मेलेका उच्छवसमाज होता रहा, इसका आनंद तो वेही जानते हैं जिन्होंने उसका अनुभव किया।

"वह शोभाजु समाज सुरा, कहत न बनै खगेश।
मरणै शारद शेप पुनि, सो रस जान महेश ॥ १ ॥ (रामायण)

महादेव के समान इस आनंदको पाकर लोक कृतकृत्य हो आज्ञा मॉग मॉग सब चलेगए। तत्पश्चात् श्रीरामदासजी महाराजभी श्रीजीमहाराज श्रीहरियानंदजी महाराजसे आज्ञा लेकर दिव्य अलौकिक गुरुमूर्तिका ध्यान करते हुए पीछे खैड़ापे पधार गये।

जीवित महोत्सव से पंद्रहवे दिन अर्थात् सवत् १८३५ के चैत्र शुक्ल ७ शुक्रवारके दिन श्रीहरिरामदासजी महाराज ने परम धाम पधारनेका दृढ निश्चयकर विरहदुःख से दुःखित श्रीनारायणदासजी महाराज को जिसप्रकार अतिम शिक्षा, आज्ञा और जो महत्त्व प्रदान किया उनका वर्णन श्रीदयालुदासजी महाराज गुरुप्रकरणमें श्रीकृष्ण उद्धव रूपसे इस तरह करते है:—

निजपुर हरिजातॉह प्रसन्न हुइ उद्धव कह्यो।
शब्द ब्रह्म सार्थाह कलेवर हित कीज्यो मती ॥ १ ॥ (गुरुप्रकरण)

अर्थात् परमधाम पधारते हुए कृष्णस्वरूप गुरुमहाराज श्रीहरियानंदजी महाराज उद्धवरूप नारायणदासजी महाराजको निज विछोहके कारण अत्यंत दुःखित देखकर आपने उपदेश किया कि शब्दब्रह्म तो अपने साथ है और कलेवर (शरीर) के लिए सोच करना मत। क्योंकि यह तो पाचभौतिक नाशवान् ही है।

महापुरुषवाक्य है–जो तूं चेला शब्द का शब्द ब्रह्म कर जान।
जोतूं चेला देहका देह खेह की खान ॥ १ ॥

इसलिये सोच तो तीन ही कालमें नहीं करना चाहिये। फिर आप श्रीमुखसे फरमाते हैं—

"मैत्रेय रामदास सखा एक मेरो यहाँ।
धीरज ध्यान प्रकास हरदेवो होसी इसो ॥ १ ॥ (गुरुप्रकरण)

अर्थात् हे नारायणदासजी, यहा एक मेरा रामदासजी जो है वह साक्षात् मैत्रेय

---

१ "यूं रामै जन मागी आज्ञा। लागत जान गुरांकी जाग्या ॥
स्वामी कह्यो रहो तुम याहीं। इन कारण ठहरे जब नाहीं ॥
कर परणंत बहुत परकार। ध्याये मुरधर देश मँझार ॥
(परची श्रीहरि०)

२ इस सोरठेमें सखापद जो है सो उद्धव के लिये ही है क्योंकि भगवान् के सखा उद्धवजी ही थे—

ऋषि हैं बडे धैर्यवान् हैं औ ज्ञान का प्रकाश करने वाले हैं। तथापि उनके लिये भी यही कहना है कि इस नाशवत शरीरके लिये सोच न करें, और हरदेवजी रामदासजी के तुल्य ही धर्यवान् और ज्ञान का प्रकाशक होगा परंतु अभी बालक है इसलिये इसको धीरज दिलासा बधाते रहना, इस प्रकार फरमाकर जैसे परमधाम पधारते हुए भगवान्ने उद्धवजी के लिये महत्त्व प्रदान किया—

नोद्धवोऽण्वपि मन्न्यूनो यद्गुणैर्नार्दितः प्रभुः ।
अतो मद्वयुनं लोकं ग्राहयन्निह तिष्ठतु ॥

( श्रीमद्भागवत स्कंध ३ अध्याय ४ श्लोक ३१ )

अर्थात् उद्धव मुझसे अणुमात्र भी न्यून नहीं है क्योंकि यह विषयोंसे बिलकुल क्षोभयुक्त न हुआ, इसलिये यह समर्थ उद्धव लोकों को मद्विषयक ज्ञानका उपदेश करता यहीं रहना चाहिये।

दयालुदासजी महाराजने गुरुप्रकरणमें इसका रूपक इस प्रकार वर्णन किया कि उद्धवरूप नारायणदासजी महाराजको महत्त्वता दिराते हुए श्रीजीमहाराज फरमातेहैं—

' नारायण आज्ञा आदि, इण संज्ञा रहजे यहां ।
दासा सेव समाधि, भक्ति प्रेम सुमरण सदा' ॥ ( गुरुप्रकरण )

हे नारायणदासजी, तुम्हें आदि आज्ञा है अर्थात् सबसे पहलही पहल तुम शिष्य हुए हो और दासातन, सेवा, समाधि तथा प्रेमभक्ति और सुमरणमें तुम सदैव बडे तत्पर हो। अधिकारी विहारीदासजीका तो देहान्त होगया है और हरदेवजी छोटे १० वर्षके बालक हैं और यह गुरुपरंपरा शिक्षा प्रणाली लोकोद्धारार्थ शुरू रखनेकी जरूरत है इसलिये तुमसे अंतिम यही आज्ञा है कि तुम्हारे शिष्य बेशक थांमायत वर्ग परंतु तुम इन सबोंमें इसी धाममें निवास करना। इस आज्ञाको सुनकर श्रीनारायणदासजी महाराज विरहसमुद्रमें विकल होने लगे तब तो श्रीजीमहाराजने फिर उनको दिलासादे आशीर्वादात्मक दो शब्द फरमाए—

---

प्रमाण —वृष्णीनां प्रवरो मंत्री कृष्णस्य दयितः सखा ।
शिष्यो बृहस्पते साक्षादुद्धवो बुद्धिसत्तमः ॥
श्रीमद्भागवत स्कंध १० अध्याय ४६ श्लो १

बुद्धि शुद्धि सेती मुनो धरायमैं आधार ।
कृष्णसखा जेहि विधि रहत उद्धव बुद्धि उदार ॥ १ ॥
रघु० भक्तमाल द्वापरखंड कथा २०

इस प्रमाण से सखा शब्द उद्धव काही सम्बोधन है।

सोरठा ।

सब मेरा मुझ माँय, रामशब्द राता जिके ।
दूरा कदे न थाय, शब्दरूप मिलसां उठे ॥ १ ॥

दोहा ।

आनंदमें रह ज्यो सदा, कहज्यो सुमरण सार ।
रामसनेही रामजन सांचो एह विचार ॥ १ ॥ (गुरुप्रकरण)

यह अंतिम उपदेश फरमाकर अपनी वाक् वाणी बधकर मोक्ष पधार गए । इस अंतिम गुरुवाक्योपदेशको धारणकर श्रीनारायणदासजी महाराजने जहाँतक आपका शरीर विद्यमान रहा तहाँतक श्रीसिंहथल निजधाम को छोडकर अन्यत्र कहींभी चरण न धरा। यहीं आप धाम पधारे; सिंहथल देवलोंमे श्रीजीमहाराजके देवलके पास सामनेही आपपर छत्री बनीहुई है । सब थाभायतों का वर्षी मेला अपने अपने स्थान ठिकानोंमें होता है परंतु नारायणदासजी महाराजकी वर्षी तो सिंहथलमें ही श्रीपाट कोठारसे सालानी होती चली आती है ।

अब देखिये श्रीहरिरामदासजी महाराजने जिन नारायणदासजी महाराजको इतना महत्त्व दिया और श्रीदयालदासजी महाराजने गुरुप्रकरण मे जिनके महत्त्वका पूरा पूरा वर्णन किया क्या ये वचन अप्रमाणिक समझे जा सकते हैं? पाठकवृंद खयंही विचार करलें । वास्तवमे महात्माओंकी अनुभववाणीमें पहले-पीछेकी शंका करणी ही व्यर्थ है क्योंकि उन महापुरुषोंके अनुभवशब्द हृदयाधकारको मिटानेके लिये साक्षात् सूर्यरूप हैं । उनमें पहिले पीछे क्या ।



---

१ वर्ष पेंतीसा चैत सुदि, सातम शुक्रवार ।
हरिरामा तन छाडिके, जाय मिले निरकार ॥ १ ॥

